वेलाहै और यक्षों में प्रथम यक्षी है और सर्पों में तू सुरसाहै १५ और कन्याओंमें तू ब्रह्मचर्या है और स्त्रियों के बीचमें तू सौभाग्यवती है और ब्रह्मवादिनी है आर शुभदीक्षा और परमाहै १६ और ताराग‌णोंकी तू प्रभाहै और नक्षत्रों के बीचमें तू रोहिणी और राजद्वारमें किलाआदिकों में नदियों में युद्धमें इनसवों में भी तूही है १७ और पूर्णचन्द्रमाके विषे तू पौर्णिमाहै और चर्मों के वस्त्रको तू धारण करेहै और वल्मीकिऋषि के विषे तू सरस्वती है और द्वैपायन अर्थात् वेदव्यास विषे तू स्मृति १८ और अन्य ऋषियों में तू धर्मबुद्धि है और मनुष्यों में तू मानसीदेवी हैऔर सब जीवोंकरके सुरादेवी ऐसी तू स्तुति की जाती है १९ और इन्द्रकी तू सुन्दर दृष्टि है सहस्रनयनाहै और तपस्वियोंकी तू देवी है और अग्निहोत्रियों केविषे तू अरणी है २० सब जीवों में क्षुधारूप है और देवताओं में तृप्ति है स्वाहाहै तुष्टि है धृति है और वसुओं में तू वसुमती है २१ व मनुष्यों के आशारूप है और कृतकर्मवाले मनुष्यों के तुष्टि है और दिशा, विदिशा अग्निकी शिखा, भी २२ शकुनी, पूतना, दारुण रेवती ये भी सब तूही है और सब जीवों के विषे तूनिद्राहै मोहिनी है क्षत्रियाहै २३ व विद्याओं के बीचमें तू ब्रह्मविद्या है और ओंकाररूप है वषट्कारा है और पुरातन ऋषियों ने तुझ को स्त्रियों के विषे पार्वतीकही है २४ व एक भर्त्तावाली अर्थात् पतिव्रता है ऐसे ब्रह्माका वचनहै और विवाद करनेवाले पुरुषों में तू भेदरूपहै और तूही इन्द्राणी सुनीजाती है २५ व तेरेकरके यह विश्व स्थावर और जङ्गम व्याप्त होरहाहै और सब युद्धों में सबप्रकार कीअग्नि प्रज्वलित में और नदी के तीर विषे चोरों में वनमें गुफामें प्रवासमें राजाके बन्धमें शत्रुओं के मारने में २६ प्राणों के नाश में इन सबों में तुही रक्षाहै इसमें सन्देह नहीं और हे देवि तेरे विषे मेराहृदयहो और तेरे विषे मेरामन हो औरमेरीबुद्धि हो २७ व हे देवि सब पापों से रक्षाकर यह देवीका स्तोत्र पवित्र है और इतिहाससे युक्तहै २८ और जो इसको प्रातः काल उठके और पवित्रहोकेऔर पवित्रमनहोके पढ़े वह तीन महीनों में मनके विचारे फलको प्राप्तहोवे २९ और जो छ महीनोंतक इसका पाठकरेगा वह भी इच्छाफलको प्राप्तहोवेगा औरजो नवमहीनेतक तेराअर्चन करेंगे वे दिव्यदृष्टि वाले होजावेंगे ३० और एकवर्षतक तेरापूजन करने से कामनासहित सिद्धि होजायगी और यह स्तोत्र सत्य है और ब्रह्मचर्य्य रूपहै ऐसा वेदव्यासजी का

वचनहैं ३१ व मनुष्योंका वध, घोरवध, पुत्रनाश, धनक्षय, व्याधि, मृत्यु, भय इन सबों को तू पूजितहुई शांत करेगी ३२ व तिस कंसको मोह के अकेली तू इस जगत् को भोगेगी और मैं भी अपनी वृत्ति को गौओं के विषे गोपों की तरह विधान करूंगा ३३ व अपनी वृद्धि के वास्ते कंस सेल्ह को करूंगा। इसप्रकार तिस योगनिद्राके प्रति कहके वह ईश्वर अंतर्द्धान होतेभये ३४ और वह माया भी तिस को नमस्कार करके और यही करूंगी ऐसा निश्चय करती भई ३५ ॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशांतर्गतविष्णुपर्वभाषायाम्बसगर्भविधानेआर्यास्तवेऊनषष्टितमोऽध्याय ५९॥

# साठवां अध्याय ॥

वैशम्पायनजी कहते हैं देवताओंके समानहुई देवकी गर्भविधानहोनेके बाद यथावत् कहेहुये तिन सातगर्भों को धारण करतीभई १ और पश्चात् उपजेहुये छःगर्भोंको कंस शिलापै फट करके मारताभया और जब सातवांगर्भ प्राप्तभया तब वह योगमाया रोहिणी के विषे प्राप्त करतीभई २ और वह देवकी अर्द्धरात्री के विषे तिस सातवें गर्भ को रजस्वलाहो के गेरतीभई और निद्राकरके आविष्टहुई वह देवकी पृथ्वीतलमें गिरतीभई ३ और वह रोहिणी तिस गर्भको स्वप्नकीतरह देखके और अपने गर्भ में धारण करतीभई और तिस पहिले अपने गर्भको नहीं देखतीभई दोघड़ीतक व्यथित होतीभई ४ तब चन्द्रमाकी रोहिणी के समान वसुदेवकी तिसरोहिणी को वह निद्रा रात्रीके अँधेरे में ऐसे कहनेलगी ५ कि हे रोहिणी इस गर्भका आकर्षण होने से और आपही फिरने से यह तेरापुत्र संकर्षण नामवालाहोगा ६ और पश्चात् चन्द्रमा की रोहिणी सरीखी वह रोहिणी तिस पुत्रको प्राप्तहोके खुशीहुई अपने घरमें नीचे को मुखकिये प्रवेशहोती भई ७ और पश्चात् वह देवकी जिसी गर्भके मार्गकरके तिस गर्भको धारण करती भई कि जिसके वास्ते कंसने सातगर्भ मारेथे ८ और तिस गर्भको कंस के रक्षा करनेवाले जन यत्नकरके राखतेभये और वे हरिभगवान् तहां गर्भमें इच्छाकरके विचरतेभये ९ और उसीदिन साथ यशोदा भी विष्णु के शरीरमे उपजी योग मायाका गर्भ धारण करतीभई १० और फिर बालक होने के समय आनेके पहिलेही आठवें महीने में वे दोनोंही देवकी और यशोदा साथ गर्भको जनती भई ११ और जिस रात्री को वृष्णिकुल में भगवान् जन्मने भये तिसी रात्रिको

यशोदा भी कन्याको जनतीभई १० और एक तो नन्दगोपकी भार्या और एक वसुदेव की भार्या यशोदा और देवकी इन नामोंवाली ये दोनों तुल्यकाल में गर्भिणी हुईं १३ फिर देवकी के तो विष्णु भगवान् जने और यशोदा के वह कन्याजनी और भगवान् के और तिस योगमायाके जन्म समय आधीरात्री में अभिजित् योगहोताभया १४ और तिस समय कांपतेभये सागर और चलायमान भये पर्वत और जलतीहुई अग्नि ये सब शांत होतेभये १५ और श्रेष्ठ वायु चलतीभई और रजशांतहोगई और तारागणोंका अच्छा प्रकाश होताभया १६ और उस समय अभिजित् नामवाला नक्षत्रथा और जयन्ती नामवाली रात्रीथी और विजय नामवाला मुहूर्त्तथा १७ तिसीसमय अव्यक्त, शाश्वत, कृष्ण, नारायण, हरि, प्रभु ऐसे भगवान् मनुष्यों को मोहतेभये जन्म लेतेभये १८ और तब देवताओं ने नकारे बजाये और प्रकाशसे इन्द्रने पुष्पोंकी वृष्टिकरी १९ और मंगलकरके युक्त वाणियोंसे महर्षि, गन्धर्व, अप्सरा ये सब स्तुति करनेलगे २० और तब भगवान् के जन्म समय सब जगत् प्रसन्न होताभया और देवताओं के सह इन्द्र भगवान्की स्तुति करताभया २१ व वसुदेव रात्रीविषे श्रीवत्स लक्षणवाले भगवान्को जन्मेहुओंको और दिव्य लक्षणोंकरके युक्तको देखके २२ यहवचन कहनेलगे हे भगवन् इस अलौकिक रूपको आप ढकिलेवो और हे देव मैं कंस से डरताहूं इसवास्ते ऐसे कहता हूं और तिस कंसने मेरे पुत्र तेरे बडे भाई मार दिये हैं २३ वैशम्पायनजी कहनेलगे—इसप्रकार वसुदेव के वचन सुनके भगवान् अपने पिताको ऐसे कहके कि मुझको नन्दगोपके घरमें लेचलो पश्चात् अपने रूपको ढकतेभये २४ और फिर ऐसा वचन सुन के पुत्रकी रक्षाकरनेवाला वसुदेव जल्द तिस पुत्रको लेके यशोदाके घरजातेभये २५ और तिससमय यशोदा को मालूमहुए बिना तहां पुत्रको स्थापितकर तिसपुत्रीको ग्रहण करताभया फिर तिसपुत्रीको ग्रहणकर ल्याके देवकीकी शय्यापै रखताभया २६ फिर वे दोनों बालक उलट फेरकरदिये तबवसुदेव कृतार्थ होताभया और अपने स्थानमें निश्चिन्तहोके बैठताभया २७ और पश्चात् तिस वरवर्णिनी कन्याकी खबर उग्रसेन के पुत्र कंसकेवास्ते वसुदेव कहताभया २८ फिर तिसको सुनके रक्षाकरनेवालों करके सहित कंस जल्द घरके दरवाजे पै आताभया और तहां दरवाजे पै आके वह पूछताभया कि क्यापैदाभयाहै जल्ददेवो ऐसेवचनोंकरके झगड़ताभया २९

फिर तिस मकानकी स्त्रिया हाहाशब्द करनेलगीं और दुःखिनी देवकी कंस के प्रति यह कहती भई ३० कि हे कंस तुमने शोभावाले सात गर्भ मेरे मारडाले अब इस कन्याको तू छोडदे क्योंकि यह कन्या तो मरी हुई के समान तुमको समझनी चाहिये ३१ और फिर तिस कन्याको कंसदेखके आनन्दसे युक्तहुआ हाथसे खोसताभया ३२ और वृथा मतिवाला वह कंस यह कहनेलगा क्या यह मरी हुई उपजी है–फिर गर्भ के शयन से क्लिष्टहुई और गर्भ के पानी से भीजे हुए बालोंवाली ३३ और पृथ्वी के समान ऐसीकन्या कंसके आगे पृथ्वी पै गेर दई पश्चात् तिस कन्याको कंस पैरों में दाब और कंपाके जल्दशिलापै पटकता भया ३४ फिर वह शिलापै पटके पीडितहुई तिस गर्भके शरीरको त्यागके स्वर्ग लोकमें ऊपरको चढतीभई ३५ और पश्चात् एकबार आकाशमें स्थितहोके केशोंको खिलाये और दिव्यमाला और चन्दनसे युक्त ३६ और देवताओं करके स्तुत ऐसी वह कन्या होतीभई और नीला और पीतवस्त्र को धारण किये हुए और हाथीके मस्तकके समान कुचाओंको धारणकिये ३७ और रथके निस्तीर्ण के समान पृष्ठभाग और चन्द्रमा के समान मुख और बिजली के समान कांति और उदयहोते सूर्यके समान नेत्र ३८ ऐसा अपने रूपको धारण करतीभई और सन्ध्या समयके मेघकेसमान शब्द करतीभई और तिसरात्री के अँधेरे में सम्पूर्ण भूतगणों से युक्तहुई ३९ और नृत्य करतीभई और हँसतीभई और विपरीत प्रकाश करतीभई भयङ्कररूपको धारणकर आकाश में स्थितहोतीभई और उत्तम मदिराको पीवतीभई ४० और हँसतीभई और तिस महाक्रूरको क्रोधमें आईहुई यह कहने लगी–हे कंस तुझ को अपनी आत्माके वास्ते जो जल्द शिलापै पटकके मैं मारीहू ४१ इसवास्ते तेरे अन्तकाल में तेरा शत्रुसे खींचाहुआ तेरी देहको मे अपने हाथोंसे फाडके ४२ तेरा गरम २ रुधिर पीऊंगी ऐसे वह देवी वचन कहके यथेष्ट मार्गकरके ४३ आकाशमें विचरतीभई और वह तहां वृष्णिकुलके घरों में ईश्वरकी आज्ञासे पुत्रकी तरह पाल्यमान पूजितहुई बढती भई ४४ और पश्चात् देखते यादवों को ऐसे कहतेभये कि इसको तुम प्रजापति के अंगसे उपजी जानो ४५ और इस योगकन्याको भगवान्की रक्षाके वास्ते अनेक अंशोंसे उपजी जानो और पश्चात् ऐसेजानेहुए श्रेष्ठ मनवाले यादव तिस का पूजन करतेभये कि जिस कृष्ण शरीरवाली देवीने कृष्णकी रक्षाकी ४६

और फिर तिस देवी के चले गये के पीछे कंस तिसको अपनी मृत्यु मानता भया और पीछे लज्जित हुआ देवकी के प्रति ऐसे कहताभया ४७ कंस कहने लगा—हे पूज्य बहिन मुझ को पतन किया और तेरे गर्भ मारे परन्तु मेरी तो मृत्यु कहीं अन्यही उपस्थितहै ४८ और मुझको नीचपनेसे पतनकिया कि स्व जनविषे प्रहारकिया—और मैं पुरुपार्थ करके दैवको नहीं जानताभया ४९ और इस गर्भगत चिन्ताको त्याग और पुत्रके सन्ताप को त्यागि और तिन पुत्रों के कालके विषयमें मैं तो हेतुहौं ५० और मनुष्योंका काल शत्रुहै और कालही वि कार करनेवालाहै और सब कुछ प्राप्तकरता है परन्तु मेरे सरीखे तिसमें हेतु हो जातेहैं ५१ और हे देवि भाग्यके अनुसार उपद्रव आते हैं और यह कष्ट है यह मेरा शत्रु है और मैं कर्त्ताहूं ऐसे यह जीनमान रहा है ५२ सो तू पुत्रसे उपजी चिंताको मतकरे और विलाप,शोकको त्याग ऐसे निरोपकर मनुष्योंकी उत्पत्ति होती है और कालकी स्थिति नहीं होती हैं ५३ और हे देवकी पुत्रकी तरह म स्तकसे तेरे पैरोंमें मैं गिरताहू सो मेरे विषे उपजे रोपको तू त्याग और तेरेवि अपनी खोटी कृतिको मैं जानताहू ५४ फिर ऐसे कहतेहुए तिसकंसको आशुवं करके पूर्ण मुखवाली और दीना और अपने पति को देखती भई ऐसी देवकी वचन कहतीभई ५५ और हे पुत्र उठ खडाहो ऐसे माताकी तरह कहनेलगी ५ देवकी कहती हैं हे पुत्र मेरेआगे कालरूपी तुझने जो गर्भमारे तिनका कारण तुझको नहीं मानूहू किंतु अपने कर्त्तव्यको यहा कारण मानतीहू ५७ और म स्तककरके मेरे पैरोंमें पडाहुआ और अपने कर्म्मकी निन्दा करता हुआ ५८ ऐसे तेरेमे अपने गर्भ का नाश मुझको सहनाही चाहिये और गर्भ मे अथवा बालक अवस्था में अथवा युवा अवस्था में अथवा वृद्ध अवस्था में मृत्यु किसी से निवृत्त नहीं होती है ५९ और यह सब काल का किया है और इसका हेतु तूहै और बिना जने बालकका दर्शन नहीं है इसीतरह मरने के पीछे भी दर्शन नहीं है ६० और जन्माहुआ भी बिना जन्मेको अर्थात् मरनेको प्राप्त विधाताके वश से होजाता है इसवास्ते हे पुत्र तू जा और मेरे शोक का कारण तेरे विषे नहीं है ६१ व मृत्युकरके अपहत होने में पहिले शेप हेतुवर्त्तता है क्योंकि ब्रह्मा करके पूर्व्वभाग्य से प्रजा की रचना कीजाती है ६२ व माता पिताके कार्य्य के वास्ते जन्मलेके उपजताहै और इसप्रकार कंस देवकीके वचनको सुनके अपने

स्थान में प्रवेश होताभया ६३ व फिर वहा कंस जलतेहुए चित्त से अपने घर में प्रवेश होके और अपने कृत्यके निष्फल होने के पश्चात् दीन और बहुतसा उदास होताभया ६४ ॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशान्तर्गतविष्णुपर्व्वभाषायांश्रीकृष्णजन्मनिषष्टितमोऽध्यायः ६० ॥

# इकसठवां अध्याय ॥

वैशम्पायनजी कहनेलगे–वसुदेव पहिलेही चन्द्रमासेभी अधिककांतिवाला पुत्र जननेवाली रोहिणी को सुनताभया १ फिर वह वसुदेव जल्दही नन्दगोप को प्राप्तहोके शुभवाणी करके कहनेलगा कि हे नन्दगोप इस यशोदा के संग एकान्तस्थान व्रजमें तू जा २ और तहां इन दोनों वालकोंको लेजाके पश्चात् जातकर्मादि गुणोंसे युक्त करवा और हे प्रिय तहा इन वालकों को सुखसे वढा ३।४ व तहा व्रजमें रोहिणी के सुत मेरे पुत्रकी रक्षाकर क्योंकि फिर में पितृपक्ष में और पुत्रवालों के पक्षमें वाच्यहोजाऊंगा ५ व जो कि मैं एक पुत्रकाभी मुख नहीं देखूहूं इस वास्ते वुद्धिवाले और श्रेष्ठकी भी मेरी वुद्धि हरीजाती है ६ और इस निर्दयी कंससे वालक के वधमें मुझको भयहै और हे नन्दगोप जिसतरह मेरे पुत्र रोहिणेयकी रक्षाहो ७ तिसीप्रकार तत्त्वके जाननेवाला तू कर क्योंकि संसारमें बहुतसे विघ्नहैं और वालकों को दुःख देते हैं ८ सो वह वड़ा मेरापुत्र व यह छोटा तेरा पुत्र इन दोनोंको एकसा नामकरके तू सुखसे देख ९ व हे नन्द गोप जिसप्रकार वढतेहुए ये दोनों समान अवस्थावाले शोभितहुए तिस गो-व्रजमेंरहैं तिसप्रकार तू कर और हे नन्दगोप वालकपने में सब क्रीडामें रहते हैं १० व वालकपनेही में मनुष्य मोहको प्राप्तहोता है और वालकपनेही में मनुष्य मूर्खपना में रहताहै इसवास्ते वालक की विशेषकर रक्षाकरनी चाहिये ११ और वृन्दावनमें गौओं का घोष कदाचित् नहीं करना चाहिये क्योंकि तहा पापी केशी दैत्य का भयहै १२ व बिच्छू, सर्प, कीट अन्य पक्षी गौओं के ठानमें गौ इन्द्रों से इन दोनों वालकों की रक्षाकरनी चाहिये १३ व हे नन्दगोप रात्री तो चलीगई है सो अपने गाड़ों से युक्तहुआ जल्द गमनकर क्योंकि ये शकुन के पक्षी दहिने हाथ और वायेंहाथ विषे अच्छा शकुन करते हैं १४ व पश्चात् यह नन्दगोप यशोदा के संग आनन्द से युक्तहुआ अगवाणी पै चढताभया और

कुमार अवस्थाके मनुष्यों के कन्धे पै युक्त ऐसे पीनसमें तिन बालकोंको बैठाता भया १५ व पश्चात् बहुत सुन्दर और यमुनाके किनारे १६ व शीतल पवन से युक्त और बहुतसे छिड़कावसे युक्त ऐसा मार्ग्ग करके गमन करताभया १७ फिर श्रेष्ठ देशमें जाके गोवर्द्धन पर्व्वतके समीप और यमुनाके किनारे से युक्त और ठण्ढी वायुसेयुक्त और श्वपद जीवोंसेरहित और रम्य और लता गुल्म इन्होंसे युक्त व गो तृण स्यन्दती इन्हों करके शोभित १८ व गौओंका जिसमें एकसा प्रचार व ममान जिसमें तीर्थ व जलों के स्थान ऐसे वनको देख तिसमें स्थित करतेभये और जिस वनमें बैलोंके कन्धों से घसेहुये वृक्षहैं १९ व बोलतेहुये मास के खानेवाले जीव और मासकी इच्छाकरनेवाले भिकरे और वसा मेद इन्होंको खानेवाले गीदड मृग सिंह इन सबोंकरके वह वन युक्तहै २० व शार्दूलके शब्द करकेयुक्त और स्वाद्ु वृक्षोंके फलकरकेयुक्तहै व बहुत घाससेयुक्त ऐसा वह वनहै २१ व तिस वनमें गौओंका समूह और गौओंका श्रेष्ठ शब्द होरहा और गोपों की नारियों करकेयुक्त होरहा और जहा बछड़ोंके बोलनेका शब्द होरहा २२ व चारोंतरफ गाड़ोंके समूहसे गोलआर्त करलिया और तहा काटोंकीवाड बनालई और चारोंतरफ बडे२ वृक्ष टूटेहुये पड़े हैं २३ व बछडोंकेवास्ते खूटी गाड़रक्खी हैं और तिनके रस्से बाधने से अधिक शोभाहोरही है और जिस जगह बछड़ों के छारनोंसे पृथ्वीयुक्त होरही है और वामोंकरके तिन गोपोंकी कुटी आच्छादित होरहीहै २४ और क्षेमदायक बहुत प्रकारोंसे युक्तहै और हृष्टपुष्ट मनुष्योंसे युक्त होरहाहै और जहा पशुबाधनेके बहुत रस्सेपडे और जहा तक बिलोवनेका शब्द होरहा २५ और दहीके पानी से तहा की मृत्तिका गीलीहोरही और तहांदही बिलोवती हुई गोपों की नारियोंके कङ्कणके शब्दहोरहे हैं २६ और जहा श्रेष्ठ बालों को धारण कियेहुये गोपोंके बालक फिरते हैं और सबके घरके दरवाजों के आगल लगरहीहैं २७ और बीच में गौओंके स्थान बनरहे हैं और घृत की सुगन्धीसे युक्त जहा वायुचल रहाहै और नीले और पीतवस्त्रोंको धारण किये हुये जवान स्त्रियोंकरके शोभितहै २८ और वनके पुष्पों की मालाओं से युक्त ऐसी गोपोंकी कन्याओंसे युक्तहै और वे कन्या शिरपै कलश धारण कियेहुये २९ और श्रेष्ठ वस्त्र पहिने हुये और यमुनाके तीरके किनारे युक्त हैं ऐसे सुन्दर देशमें वह नन्दगोप प्रवेश होताभया और जहां आनन्द करतेहुये गोप शब्द

करहे हैं ३० और वृद्धगोप और वृद्धगोपिया गायन कररही हैं ऐसे सुखके स्थान में वे अपना निवेश करते भये ३१ और तिस जगह वसुदेव को सुख देनेवाली वह रोहिणीभी है और उदयहोता सूर्यके समान कान्तिवाला कृष्णभी है ३२ ॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशान्तर्गतविष्णुपर्व्वभाषायांगोव्रजगमनेनामैकषष्टितमोऽध्यायः ६१ ॥

# बासठवां अध्याय ॥

वैशम्पायनजी कहते हैं तहां तिस नन्दगोप को वसते हुये बहुतसा सुन्दर काल व्यतीत होताभया और नाम निकालेहुये वे दोनों बालकभी बढ़तेभये १ और बड़ा तो सङ्कर्षण नामवालाहै और छोटा कृष्णनामवाला है २ और सबके शरीर के अन्तर विचरनेवाले हरि भगवान् कृष्ण तो मेघ के समान काले वर्ण वाले होतेभये और जैसे समुद्रमें जल बढ़ताहै ऐसे गौओंके मध्यमें बढ़तेभये ३ और एकसमयमें कुछ कृत्यकी इच्छा करनेवाली यशोदा तिस बालकको गाडा के नीचे सुलाकर यमुनानदीको जातीभई ४ फिर वह बालक तहां बालकलीला को करताहुआ हाथ और पैरों को फेंकके मधुर शब्द से रोनेलगा व दोनों पैर ऊपरको उछाले ५ फिर एकपैर करके तिस गाडाको उलटागेरताभया व दूधपीने की इच्छाकरके फिर रोनेलगा ६ फिर उसी समय जल्दही तिसके पास दूधकी भरी चूचियोंवाली यशोदा प्राप्तहोतीभई जैसे अपने बत्सेको गौ प्राप्तहोती है ७ फिर तहां वायु के विना गिरेहुये गाडे को देखके और हाहाशब्द करके जल्द अपने बालक को ग्रहण करतीभई ८ और वह नहीं जानतीभई कि यह गाड़ा किसने गेरा और मेरा बालक तो बचगया ऐसे कहके प्रसन्न होतीभई और डरतीभई ९ व यह कहनेलगी कि हे पुत्र परम कोपवाला तेरा पिता मुझको क्या कहेगा क्योंकि गाड़ेकेनीचे सोताहुआ तेरे पै गाड़ा गिरगया १० न मेरे कुत्सितस्नान से क्या है और नदी पै गमनकरने में क्याहुआ क्योंकि हे पुत्र जो तू गाडेके नीचे गिरपाया ११ फिर इसी काल के अन्तर वन में विचरनेवाला रसीले वस्त्रों को धारण किये और गौओं से युक्त ऐसा नन्दगोप व्रजके समीप आताभया १२ फिर वह आके उलटा गिराहुआ और फूटेहुये घटोंवाला और धुर व चक्र व मस्तक इन करके टूटाहुआ १३ ऐसे गाडाको देखताभया फिर तिसको देख व डर व नेत्रों में अश्रुपूर्णकर जल्द आताभया और वह वारम्वार

कहताभया १४ कि मेरे पुत्रके कल्याण है फिर वह नन्दगोप चूचीपीवते हुये अपने वालक को देख के स्वस्थमनहोके यह कहनेलगा कि वैलोंके युद्ध विना यह गाडा कैसे गिरपडा १५ फिर गद्गद वाणीवाली और डरती हुई यशोदा कहनेलगी कि यह गाडा पृथ्वी में किसने गेरा १६ मैं नहीं जाननी क्योंकि मैं तो वस्त्रधोने के वास्ते नदी पै गईथी फिर आई जब पृथ्वी में विपरीत इस गाडेको देखती भई १७ फिर उन दोनों के ऐसे वतलातेहुये तहां वालकआके यह कहने लगे कि इसही वालक ने पैर उछालके यह गाड़ा गेराहै १८ और हमने अच्छी तरह यह देखाहै ऐसे आश्चर्य करके वे सब फूले नेत्रोंवाले १९ अपने घरों को जातेभये २० और वह नंदगोप तिस गाड़े के चक्रआदि सब बँधाताभया २१॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशान्तर्गतविष्णुपर्वभाषायांशिशुचर्य्यायांशकटभंगोद्विषष्टितमोऽध्यायः ६२॥

# तिरसठवां अध्याय॥

वैशम्पायनजी कहनेलगे किसी समय में शकुनीवेष अर्थात् पक्षी वेष के धारण कियेहुये और कंसकी धाय पूतना नामवाली १ व घोर और प्राणों के भय करनेवाली क्रोधमे अपने परों को फटकारतीहुई २ आधीरात्री में आवर्त भई फिर आधीरात्रि के समय वारम्वार व्याघ्र सरीखा शब्द करनेवाली वह पूतनाआके ३ व गाड़े के विषे सोतेहुये कृष्ण को स्तनों से पीड़ा करतीहुई दूध पियानेलगी ४ तब वह कृष्ण तिस के स्तनों को प्राणों के साथ पीनेलगे और शब्द करनेलगे फिर छेदनहुये स्तनोंवाली वह पूतना जल्द पृथ्वी में पड़तीहुई ५ फिर तिस शब्द से वित्रस्तहुये मनुष्य जागतेभये और नन्दगोप अन्यगोप यशोदा ये क्लेशकोप्राप्त होतेभये ६ और ये सब सन्त्रास रहित और बड़ी चूचियों वाली और वज्र की तरह पृथ्वी में पड़ीहुई ऐसी पूतना को देखतेभये ७ फिर तिसको देखके सन्त्रस्त हुये वोले कि यह किसका कर्म है और ये सब गोप नंद को अगाड़ी करके तिसको देखतेभये ८ परन्तु तिस हेतुको कोई भी नहीं जानताभया और आश्चर्य करतेहुये अपने घर को चलेगये ९ फिर वे सब गोप चलेगये तब भयवाला नंदगोप यशोदाको पूछनेलगा १० कि यह कौन विधि है मैं नहीं जानता और बड़ाआश्चर्य है और मेरे पुत्र को यह भय हुआ है ११ तब यशोदा भी कहनेलगी मैभी नहीं जानती मुझको तो इस वालक के सग

शब्द होनेके बाद यहां सोतीहुई देखीथी १२ फिर नहीं जानतीहुई यशोदाविषे नंदगोप कंससे भय बताताभया और आश्चर्य्यको प्राप्त होताभया १३ ॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशान्तर्गतविष्णुपर्वभाषायांशिशुचर्य्यायांपूतनावधोनामत्रिषष्टितमोऽध्यायः६३॥

# चौंसठवां अध्याय ॥

वैशम्पायनजी कहते हैं फिर काल व्यतीत होने के बाद वे दोनो कृष्ण संकर्षण नामवाले बालक घिसडते चलनेलगे १ व बालक अवस्था करके एक देवता के समान और एकसी मूर्त्ति धारण किये कांतिवाले उदय होते चन्द्रमा और सूर्य्य के समान २ व एकसी रचनावाले और एक शय्यापै सोनेवाले एक सा खानेवाले व एक वेषको धारण करनेवाले ऐसे वे दोनों बालक बढ़तेभये ३ और वे दोनों बालक एककार्य्य में गत और एक देहवाले ऐसे दो २ मालूम होतेभये और महा पराक्रमवाले वे दोनों एकही के बालक दीखतेभये ४ और एकसा प्रकाशवाले और देवताओं के वृत्तान्त धारणकिये और सम्पूर्ण जगत्के गोप वे दोनों गोपबालक होते भये ५ व आपस में मिलीहुई क्रीडाओं करके शोभित होतेभये और आपसके तेजकरके ग्रस्त होतेभये जैसे अम्बरमें चन्द्रमा और सूर्य ६ व सर्पके समान भुजावाले वे दोनों और धूलकरके लिपटेहुये अंगवाले सर्पटतेहुये शोभित होतेभये जैसे हाथियों के बच्चे ७ व कहीं भस्मकरके अंगपै लेपकरलेते हैं और कभी अग्नीकी करस का लेप करलेते हैं ऐसे वे दोनों कभी बालककी तरह अग्नी के समीप भाजते हैं ८ व कभी गोडोंकरके घिसरते हुये बच्छों के स्थान में गोबरकरके भरेहुये बालोंवाले ९ शोभायमान होते हैं और अपने पिताको शोभाकरके आनन्द देते हैं और अन्य मनुष्यों को हँसते हुये चिकड़ाते बोलनेलगते हैं १० ऐसे वे दोनों क्रीडाकरतेहुये व अपने बालों करके व्याकुल नेत्रोंवाले व चन्द्रमाकेसमान बदनवाले प्रकाशमान होतेभये ११ व सब व्रजमें विचरनेवाले और अति प्रसन्नहुये उन दोनोंको नंदगोप वर्जनेको समर्थ नहीं होतेभये १२ व एकसमय कमलसरीखे नेत्रोंवाले कृष्ण को यशोदा गाडे की जडमेंलाके वारम्वार झिडकावतीहुई १३ रस्से से पेट बिषे ऊखल को बांधती भई और जो तू समर्थ है तो अब चल ऐसे तिसको कहके और अपने कामकरने लगगई १४ फिर कार्य्य में व्यग्र यशोदाहोगई तब वे भगवान् बालक

की लीलाकरते हुये और सब ब्रजको आश्चर्य्य करतेहुये १५ तिस अङ्गण में चलपडे फिर तहा से चलके वह कृष्ण ऊखलको घिसताहुआ यमुलार्जुन वृक्षों के मध्यमें गया १६ फिर तिसके खेंचने से वह बँधाहुआ ऊखल तिरछाहोके १७ तिन यमलार्जुन वृक्षोंकी जड़में लगताभया पश्चात् वेगसे तिस बालक के खेंचने से वे दोनों वृक्ष जडपेड समेत गिरतेभये १८ व पश्चात् उभयभगवान् हँसतेभये और गोपोंको दिखानेकेवास्ते दिव्य अपने बल के आश्रय होतेभये १९ पश्चात् वह रस्सा तिस बालक के प्रभावसे कडा बँधगया फिर यमुनाकेतीर पै स्थितहुई गोपियां तिसको देखतीभई २० व दुःखपातीभई और आश्चर्यकरती यशोदा के निकट आतीभई और भ्रांतिवाले वदनसेयुक्त यशोदा से कहनेलगीं २१ कि हे यशोदे तू जल्दी आ विलम्ब कैसेकरती है क्योंकि जो कि ये दोनों अर्जुन वृक्ष ब्रजमें थे २२ वे दोनों तेरे पुत्र के ऊपर गिरपडे और वह तेरापुत्र कड़े रस्से से बँधाहुआ उसी जगह है जैसे बच्छा बँधाहुआ हो २३ व वह तेरा बालक तिन वृक्षोंकेमध्य में हँसता है और हे दुर्मेधे मूर्खिणी आपे को बुद्धिमती माननेवाली तू जल्दी उठ २४ व मृत्युके मुखसे छूटेहुए पुत्रको जीवतेहुए को ले ऐसे सुनके भयभीत वह यशोदा जल्द उठके हाहाशब्द करती हुई २५ तहा जातीभई कि जहा पडेहुये वे वृक्षथे फिर तिनके मध्यमें अपनेपुत्रको देखतीभई २६ पश्चात् रस्से से उदर बँधाहुआ और ऊखल को खींचताहुआ ऐसे बालक को गोपी और वृद्ध गोप और जवान आदि सब २७ ब्रजके मनुष्य देखने को जातेभये और गोपों के बीचमें यह महान् आश्चर्य होताभया और वनका विचार करनेवाले वे गोप अपनी २ इच्छाका वचन कहनेभये २८ व यह कहनेलगे कि ये दोनोंवृक्ष हमारे घरों के समान विस्तारवाले किसने गेरे और वायुके बिना वर्षाके बिना बिजली के गिरेबिना २९ कैसे गिरपड़े और हाथीके बिना ये किसने गेरदिये व आश्चर्य की बात है कि जडके बिना ये यमलार्जुन वृक्ष शोभित नहीं हैं ३० व जलसे बादलों के समान पृथ्वी में गिरेहुये सुन्दर लगते हैं और जो कि ये वृक्ष गोपों के रचेहुये थे इसवास्ते गोपोंको कल्याण देनेवाले हैं ३१ व ये वृक्ष नन्दगोप में प्रसन्नहुये हैं क्योंकि जो इनकी जडमें नहीं दीखताहुआ बालक बचगया ३२ व इस जगह हमारे ब्रजमें यह तीसरा उत्पातहुआ है एक तो पूतना का विनाश और गाड़ेका गिरना और वृक्षोंका पड़ना ३३ व गोप आपसमें कहरहेहैं कि इस

जगह इस नन्दगोपका निवास करना उचितनहीं दीखता है ३४ ऐसे कहतेभये और नन्दगोप तो जल्दही अपने पुत्रको उठाके और ऊखलसे खोलके अपनी गोदमें लेताभया जैसे मराहुआ फिर जीवगयाहो तैसे ३५ व कमलसरीखे कृष्ण को देखके तृप्तनहीं हुआ और यशोदा की निन्दाकरता हुआ अपने घरमें प्रवेश होगया ३६ और वह गोपजन कृष्ण दाम अर्थात् रस्से से बँधाहुआ सब व्रजमें फिरा था ३७ इसवास्ते व्रजमें गोपिया तिसको दामोदर नामकरके कहनेलगीं और वैशम्पायन कहते हैं कि हे जनमेजय यह बालक कृष्णके विचेष्टितका आश्चर्य व्रजमें बसनेवालों को होताभया ३८॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशपर्वान्तर्गतविष्णुपर्वभाषायांशिशुचर्य्यायांयमलार्जुनभंगे चतुःषष्टितमोऽध्यायः ६४॥

# पैंसठवां अध्याय॥

वैशम्पायनजी कहते हैं ऐसे वे दोनों कृष्ण और सङ्कर्षण बालक अवतार किये हुये तिस व्रज स्थान में सातवर्ष के होते भये १ व पश्चात् नीले व पीले वस्त्रोंको धारण करनेवाले और पीला व सफेद चन्दन का लेप करनेवाले और काक के पक्षों के समान बालवाले ऐसे वे दोनों बच्छाओं के पाली होतेभये २ व कानों को सुख देनेवाले बाजेको बजावनेवाले और सुंदर मुखवाले और वन में विचरनेवाले वे दोनों ऐसे शोभित होते भये कि जैसे तीन शिरोंवाले सर्प शोभितहोते हैं ३ व मोर के चन्दे आदि कानों में धारण किये हुये व पत्तों के मुकुट धारण किये व बहुतसे पुष्पोंकी माला से युक्त छातीवाले ऐसे वे दोनों शोभित होतेभये जैसे वृक्षों से उपजी दो कोपल शोभित होती हैं ४ व कमल के पुष्पों का मुकुट बनाये हुये व रज्जु के यज्ञोपवीत बना के धारण किये व हाथों में छीका व तूनी को धारणकिये व गोपों की बीण बजाते हुये ५ ऐसे वे दोनों विचरतेभये व कहीं हँसतेहुये व कहीं आपसमें खेलतेहुये व कहीं निद्राकी इच्छा करके ६ पत्तोंकी शय्यापै सोतेहुये ऐसे वे दोनों बच्छोंको पालतेहुये व महावनकी शोभा करतेहुये व अतिशय करके रमतेहुये किशोर अवस्थावालों की तरह चंचल होतेभये ७ व एक समय कृष्ण बलदेव के प्रति कहनेलगा कि हे श्रेष्ठ इस वनमें गोपालों के संग हमको क्रीडाकरनी नहीं चाहिये ८ व हम

वनमें हमको गायनकिया व यहवन तृण काष्ठों करके हीनहै व गोपों करके म-
थित वृक्षोंवालाहै ९ व बहुत से वृक्षोंवाले वनों की शोभा दूर दीखती है व इस
जगह गौओं करके मार्ग रुकरहे हैं व जो समीप तृण व काष्ठहै वे सब दूर भूमि
में हमको ढूंढने चाहिये १० व यहवन अल्प जलवालाहै व इसमें कुछ आश्रय
नहीं है व आश्रय से रहित व दारुण व थोडे वृक्षोंवाला ऐसा यह वनहै ११ व
विना प्रयोजन इन वृक्षों में वासकरना उचित नहीं है व बहुतदिन वासकरने से
इस वनके वृक्ष सुन्दर नहीं हैं १२ व इस वनमें आनंद नहीं है व विना प्रयोजन
की वायु चलती है व पक्षियों करके रहितहै व शून्यहै जैसे शाकआदिकों के
विना भोजनहोताहै तैसे १३ व काष्ठोंके बेचनेसे व वनमें होनेवाले शाकोंकेसमूह
करके व तृणके समूह करके यह गोपालोंका ग्राम नगरकीनाईं आचरण करता
है १४ व पर्वतोंका आभूषण गोपोंका ग्रामहै व गोपों के ग्रामका आभूषण वन
है व वनोंका आभूषण गौ है व वे गऊ हमारी परमगति हैं १५ इसवास्ते हम
अन्य वनको चलेंगे व आगाडी इन गऊआदिकनको लेचलेंगे व ये गऊ श्रेष्ठ
तृणआदिकों की खानेकी इच्छा करती हैं १६ इसवास्ते नवीन तृणवाले वनमें
चलो व वर्णोंको अपने द्वारके अगाड़ीही रहना उचित नहीं है व घरमें श्रेष्ठ खेती
भी नहीं होती है १७ इसवास्ते जैसे चक्रधारी राजा चलताहै ऐसे विचरना उ-
चितहै व इस वनमें गौका गोवर व मूत्रकरके खाग रसवाले तृण होरहे हैं १८ इस
वास्ते ये गौ तृणोंको नहीं खाती हैं व यह तृण तिनके दूधके वास्ते भी हितनहीं
है व जहां बहुतसी रमणीक स्थलीहोवें व वनकी पंक्तिहोवें १९ तहां गौओंको
चरावेंगे व तृप्तिपर्यन्त तृणसेयुक्त वन सुनाजाताहै २० व वृन्दावन नामवालाहै
व जहां स्वादु वृक्षफल व जलवंभीरी व कटकों से युक्तहै व सबगुणों करके युक्त
है २१ व जहां बहुतसे कदम्बके वृक्षहैं व यमुना के तीरके समीपहै व सुन्दर शी-
तलवायु करके युक्तहै व जहां सबऋतुओं की श्रेष्ठवायु आती है २२ व गोपियों
को सुखकरनेवालाहै व जिसके अन्तर सुन्दर वनहै व जिसके समीपही गोवर्द्धन
नामवाला महान् पर्वतहै २३ व जिस पर्वत के शिखर इन्द्र के वनके समान शो-
भितहै व इस पर्वत के मध्यमें चारकोस ऊंचा महाशाखोंवाला बड़का वृक्षहै २४
व यह भंडीरनामवाला पीपलका वृक्ष नीलमेघकी तरह अम्बरमें शोभित होरहा
है व इस पर्वतके बीचमें मानों सीम को करतीहुई है ऐसी यमुनानदी बहती

है २५ व यह नदियों में श्रेष्ठ यमुनाजी इन्द्रके वनकी कमलकी नालकी तरह शोभित होती है व तहा गोवर्द्धन नामवाला पर्वत व भण्डीर नामवाला बड़का वृक्ष २६ व रमणीक यमुनानदी इन्होंको सुखसे देखेंगे व तहां यह हमारे मनुष्यों का समूह वसना चाहिये व यह निर्गुण वन छोड़ना चाहिये २७ व हे भाई तुझको सुखरहे व अब हम कुछ कारण उत्पादन करके इन गोपों का कुछ त्रास देवेंगे क्योंकि तब ये इस वनसे चलेंगे ऐसे कहतेहुये भगवान् कृष्णके शरीरके रोमों से २८ पैदाहुए व घोर व रुधिर मास मेद इनके खानेवाले व भयके करने वाले ऐसे सैकड़ों भेड़ें तिसके चिन्तवन करतेहुये निकलपडे २९ व पश्चात् गौओं के बीच में व बच्चों में व मनुष्यों के बीच में व निर्भयहुई ३० गोपियों में आके पड़तेहुए तिन भेडियाओं को देखके तिस व्रजमें महान् त्रास होनेलगा और वे भेड़िया कहीं पाच इकट्ठी हैं और कहीं दश जुडे हैं ३१ व कहीं तीस जुडेहुये और कहीं सौ जुड़ेहुये ऐसे इकट्ठेहोके विचरनेलगे और तिस भगवान् के शरीर से इसीप्रकार निकलतेहुये और कृष्ण के श्रीवत्सलक्षणसे युक्त ३२ व कालेवदनवाले ऐसे भेडिया गोपोंको भयकरनेवाले बच्चों को भक्षण करनेलगे और गो व्रज इनमें त्रासकरनेलगे ३३ व रात्री के विषे बालकोंको हरतेहुए भेड़िया व्रजको त्रास देनेलगे और कोई वनमें जाने में और गौओं की रक्षाकरने में समर्थ नहीं रहा ३४ व वनमें कुछ ल्याने में और नदी के उतरने में ये समर्थ नहीं रहे और उद्विग्नमनवाले तिस वनमें रहतेहुये ३५ फिर ऐसे सिंहके समान पराक्रमवाले तिन भेडियाओं के पाडनेसे वह व्रज चेष्टारहित होगया और एक जगह रहनेलगे ३६ ॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशपर्वणिविष्णुपर्वणिभाषायांगोपवृकोत्पादनंनामपंचषष्टितमोऽध्यायः ६५ ॥

## छाछठवां अध्याय ॥

वैशम्पायनजी कहते हैं—ऐसे बढ़ेहुये तिन खोटे भेडियाओं को देख के स्त्री और पुरुषों समेत सब व्रज के मनुष्य सलाह करनेभये १ कि हमको यहां नहीं रहना चाहिये और हमअन्य बड़े वन को चलेंगे जो कि शुभदायक और सुख का स्थानहै २ और गऊ आदिकों से युक्त अभीचलो देरकरने में क्या है और

इस जगह हमारा व्रजका घोर वध इन भेड़ियाओं करके होजायगा ३ और ये धुवां सरीखे वर्णवाले और जाड़वाले और नखों से पाड़नेवाले और कालेमुख वाले ऐसे भेड़ियाओं का रात्री में गर्जने का हमको भयहै ४ और मेरापुत्र हर लिया मेराभाई मेरावच्छा मेरी गौ भेड़ियाओंको पाड़लई ऐसे घर २ में रोते हैं ५ और तिनके रोने से और गौओंके रांभनेमे वृद्ध २ गोप आके व्रजके उठाने की तय्यारी करतेभये ६ और पश्चात् तिनका वृन्दावन जानेका मत जान के व व्रजके निवासको और गौओं के हितको जान और वृन्दावन के निवासमें निश्चय करनेवालों को ७ सुन के पश्चात् नन्दगोप बृहस्पति की तरह बड़ा वाक्य कहताभया ८ कि जो हमको चलनाहै तो अभी चलो सबको जल्द आज्ञादेवो कि सावधान होजावें देरमतकरो ६ फिर तिस व्रजमें गोप यहशब्द सुनाताभया जल्दी गौओं को हांको और अपने २ वर्त्तनों को उठाके गाड़ोंमें धरो १० और बच्छोंकोहांको और गाड़ों को जोड़ो और यहांसे उठके वृन्दावन रहनेके वास्ते चलो ११ और पश्चात् तिस नन्दगोपके सुन्दर कहेको सुनके सब व्रजगमनकी लालसा करनेवाले उठनेभये १२ और ऐसे आपस में कहनेलगे कि तू उठ हम चलें और क्याबाकी रहाहै लेआ गाड़में युक्तकर पश्चात् वह जब उठनेलगा तब महान् कोलाहल होताभया १३ और उठनाभया गाड़ों समेत वह व्रज शोभित होताभया और सिंहके घोषके समान ऊंचाघोष करनेवाला और समुद्रके समान गर्जनेवाला ऐसा घोष अर्थात् तिन गोपोंका व्रजचलताभया १४ और गोपियों शिरपै गागर धरेहुये और मस्तकपै आभूषण की तरह कलशों को धारणकिये व्रजसे ऐसी तिनकी पङ्क्ती निकलती भई जैसे अम्बरसे तारागणोंकी पङ्क्ती निकलती है १५ व नीले और पीत वस्त्रको पहिनेहुई मार्ग में चलतीहुई तिनगोपियों की पंक्ती इन्द्रके धनुषकी तरह दीखनेलगी १६ और रस्सानें जूआदिकों के भार से लिपटेहुये और बड़े शरीरवाले और मार्ग में चलतेहुये गोपोंकी ऐसी शोभा भई कि जैसे वृक्षों पै चढ़ने के वास्ते रस्सा लटकताहो १७ और पश्चात् गाड़ोंके समूहने युक्त प्रकाश करके मार्ग में चलतेहुये तिस व्रज की ऐसी शोभाभई कि जैसे पवनमे निक्षिप्त छोटी २ नौकाओं के चलने से समुद्रकी शोभा होती है १८ और पश्चात् तिस स्थान से अपने २ द्रव्यको लेके सब चलेगये तब वहां काकों के भुण्ड जुड़गये १६ और वे गोप क्रमसे बड़े वृन्दावन को प्राप्त होतेभये और

तहां अपना २ सुंदर स्थान वनातेभये और गौओं के हितकेवास्ते सुदर स्थान वनाते भये २० और चारोंतरफ गाडों को खड़े करके अर्द्ध चन्द्रमा के आकार करते हुये और बीचमें चारकोस का विस्तार करते हुये और आठकोस के वि-स्तारमें तिनगाडों के चुगरदे २१ वढेहुये काटोंकरके और काटोंके वृक्षों से करते भये और चारोंतरफ खाईवनाके गुप्त करतेभये २२ व बीचमें दही विलोवने का दण्डरोपण कियाहुआ और जलकी गागर भरीहुई २३ व कीले गडेहुये और तिनकेरस्से बँधरहे और थामों के रस्से बँधेहुये फिर गाडोंके लिपटा रक्खे २४ व दही विलोवने के पात्र में तिसी प्रयोजनवाली नेजूवँधरही और वह पात्रचटाई आदिसें ढकरक्खा ऐसे वे गोप अपने तिस व्रजको शोभायमान करतेभये २५ और वहुतसी शाखावाले वृक्षोंके नीचे शुद्ध जगह करके गौओं के स्थान व नातेभये और अपने २ ऊखल स्थापित करलिये हैं २६ और पूर्वकीतरफ सबने अपने २ छीके वाधरक्खे और अपने २ घरमें अग्नि प्रज्वलित कर रक्खी और श्रेष्ठ विछावनों से युक्त पलँग विछरहेहैं २७ और तहां अपने २ घरों में जलका घडा उतारती भई गोपिया तिस वनको देखरहीं और कईक गोपिया वृक्षों की शाखाओं को खैंचरही हैं २८ और जवान, वृद्ध सबतरहके गोप तिस वनमें प्र-वेशहुये कुल्हाडों से काष्ठोंको और वृक्षोंकोभी काटरहे हैं २९ इसप्रकार करतेहुए वह वन अधिक शोभित होताभया और वह वनरमणीकहै व जिसमें स्वादु मूल फल व जलहै ३० और वे इच्छापर्य्यन्त दोह देनेवाली गौ सवप्रकारके पक्षियों का जिसमें शब्दहोरहा ऐसे वृन्दावनको प्राप्तहोतीभई और यह वन नन्दनवन अर्थात् इन्द्रके वनकेसमानहै ३१ और यहवन कृष्णको तो गौओंके हितकेवास्ते पहिलेही मनसे विचारलिया था ३२ और तिसवन में पिछला गर्मीका महीना ज्येष्ठमें भी ऐसे तृण बढ़ताहै कि जैसे इन्द्र अमृत वढाताहो ३३ व जहां लोकोंके हितके वास्ते भगवान् ठहरते हैं तहां बच्चों को व गौओंको व मनुष्योंको दुःख दुःख नहीं रहा ३४ और तिस वनमें वे गौ और नन्दगोप और युवा अवस्था वाले संकर्षण ये सब कृष्णके सगनिहितवास करतेभये ३५ ॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशपर्व्वणिविष्णुपर्व्वेभाषायांवृन्दावनप्रवेशोपक्रमोऽष्टानोऽध्यायः ६६ ॥

# सरसठवां अध्याय ॥

वैशम्पायनजी कहते हैं—वे दोनों वसुदेव के पुत्र तहां वृन्दावनमें प्राप्तहोके फिर वच्छाओंको चरातेहुये विचरनेलगे १ और तिन दोनोंके वनमें क्रीड़ाकरते हुये और गोपालों के संग यमुनाके तीरपै खेलतेहुये गर्मीका समय सुखसे व्यतीत होताभया २ फिर मनके कामों को दीप्तकरनेवाली वर्षा समय आती भई पश्चात् तिसऋतुमें इन्द्रके धनुषसे चिह्नित ऐसे महामेघ वर्षनेलगे ३ और सूर्य्य का अदर्शन होताभया और पृथ्वी पै तृणदीखनेलगे और नवीनजलको स्पर्शनेवाली महान् मेघकी वायुकरके वेल आदिक अच्छीतरह फूलनेलगी ४ और पृथ्वी पै यौवनमालूम होनेलगा और नवीन वर्षासे भीजेहुये तीजआदि वनके जीव विचरनेलगे ५ और दावाग्नि करके नष्टमार्ग्ग और वन प्रकाशमान होने लगा और कलापी मयूरों के नाचने का समय आताभया ६ और मदसे युक्त मयूरोंकी केकावाणी सुन्दरलगतीभई और तिसनवीन वर्षा समयमें कांतिवाले और भँवरोंको भोजन देनेवाले ७ ऐसे कदंबोंके वृक्षों पै यौवन आताभया और नवीन पीपसी आदिकों करके सुन्दर लगतेहैं और चमेली आदि पुष्पों से प्रकाशित और कदंबोंकरके बढ़ाहुआ ८ ऐसावन शोभितहोताभया और दावाग्नि करके और सूर्य्यकी किरणोंकरके सन्तप्तहुई और त्रस्तहुई पृथ्वी मेघों करके तृप्तहोतीभई ९ और मेघोंकरके छोड़ेहुए जलोंसे पर्वतोंमें ऐसी भाफ निकलती है कि मानों ऊंचा श्वास लेते हैं और महावातों से उठाहुआ ऐसा महामेघसमूह १० आकाश पृथ्वी के राजपुरों के समान दीखनेलगा और अच्छीतरह स्निग्ध हुआ वन सांपकेमुद्दे आदितृणोंसे भूषित होताभया ११ और फूलेहुए कदंबोंसे वह वन प्रदीप्तदीखनेलगगया और इन्द्रके जलसे सींचाहुआ व वायुकरके नवीन कियाहुआ १२ तिस वनकी पृथ्वीकी गंधको सूंघके मनुष्य चञ्चलगनवाले होने भये और गर्जित मेढकोंके बोलनेसे १३ और नवीन मयूरोंके कूकने से वह पृथ्वी अवकीर्ण अर्थात् शोभित होतीभई और श्रमके वेगमेंयुक्त व वर्षामें महाशब्दवाले ऐसे जलोंके समूह बहनेलगे १४ व किनारे २ के वृक्षोंको काटतेहुए और नदियों गमन करनेभये बढ़ते और निरन्तर जोरके मेघ बरसने से जड़हुई वृक्षों की और तिनके गलेहुए पत्ते १५ ऐसे शोभित होनेलगे कि जैसे आनर्त्ती

वृक्षोंके टहनियों पे बैठेहोवें और जलसे गम्भीरहुए वर्षतेहुए और गर्जतेहुए १६ ऐसे मेघोंके बीचमें सूर्य्य डूबजानेकी तरह मालूम होताभया और मेघसे गिरेहुए वृक्षोंसे कहीं पृथ्वी ढकीहुईहै १७ व कहीं हरी २ घासकी मालासी प्रतीत होतीहै बज्रसे गिरेहुये और स्रोतों के द्वारा जल निकलता हुआ १८ ऐसा पर्व्वत की शिखर नीचेको पड़ती है और मेघके वर्षने से झिलानमें ठहरा हुआ पानीकरके शोभा होरही १६ व वनकी पङ्क्तियोंकी शोभा होरही और सूड़को ऊपरने किये हुए और मेघके शब्दके अनुसार शब्द करनेवाले २० ऐसे वनके हस्ती शोभायमान होतेभये जैसे आकाश में बद्दल और इसप्रकार वर्षा समयकी प्रवृत्तिको देखके और जलको धारण करनेवाले मेघोंको देखके २१ रोहिणी के पुत्र बलदेव कृष्ण के प्रति कहनेलगे कि हे कृष्ण घनरूप काले बद्दलों को आकाश में तू देख २२ व ऐसे मालूम होते हैं कि जानों तेरेवर्ण के चोरहोवें और तुझको निद्रा आनेका समय आरहाहै और तेरे शरीरके समान आकाश होरहा है २३ व तेरीतरह वर्षाके बद्दलों में यह चन्द्रमा गुप्त होरहाहै और यह नीले कमल के समान और नीलकमलके पत्तोंके समान कान्तिवाला ऐसा आकाश २४ वर्षा समयमें प्रकाश होरहा है २५ व हे कृष्ण तू देख काले बद्दलों से इस गोवर्द्धन पर्व्वतकी शोभा होरही है और मेघोंके बरसनेसे मदसे युक्तहुए २६ कालेमींड़क प्रकाशमानहोरहे हैंऔरजलसे बढ़ेहुए हरे २ कोमलतृण और कमलकेपत्ते इन्हों करके पृथ्वी आच्छादित होरही है और झिरता हुआ पर्वतका जल और मेघसे इकट्ठाहुआ वनका जल २७ व घास आदिकों से युक्त ऐसे वनकी ऐसी शोभा भई कि तहाकीसीम मालूम नहीं होती २८ व हे दामोदर जल्द पवनके चलने से इकट्ठेहुये मेघ और बिजली से युक्त और शब्द करतेहुये बहुत सुन्दर मालूम होते हैं और हे श्रीकृष्ण तीन रंगोंवाला और ज्या अर्थात् कमान और बाण से रहित २६ ऐसा इस इन्द्रके धनुष करके यह आकाश मिलाहुआ शोभित होता है और श्रावण का महीना आकाशचक्षु अर्थात् सूर्य्य नहीं दीखता है ३० व किरनोंवाला यह सूर्य्य मेघों करके बिना किरनोंवाला दीखता है और समुद्र के समूहों के समान मेघोंकी धाराओंका निरन्तर पड़ने से पृथ्वी और आकाशका सम्बन्ध दीखताहै ३१ व पृथ्वी में निरन्तर वर्षा होने से नीप सञ्ज्ञक कदम्बों की और अर्जुन वृक्षकी गंधकरके कामदेवके दीप्तकरनेवाली वायु चलरही है ३२ व

# सरसठवां अध्याय ॥

वैशम्पायनजी कहतेहैं—वे दोनों वसुदेव के पुत्र तहां वृन्दावनमें प्राप्तहोके फिर वच्छाओंको चरातेहुये विचरनेलगे १ और तिन दोनोंके वनमें क्रीडाकरते हुये और गोपालों के संग यमुनाके तीरपै खेलतेहुये गर्मीका समय सुखसे व्यतीत होताभया २ फिर मनके कामों को दीप्तकरनेवाली वर्षा समय आती भई पश्चात् तिसऋतुमें इन्द्रके धनुषसे चिह्नित ऐसे महामेघ वर्षनेलगे ३ और सूर्य्य का अदर्शन होताभया और पृथ्वी पै तृणदीखनेलगे और नवीनजलको स्पर्शने वाली महान् मेघकी वायुकरके बेल आदिक अच्छीतरह फूलनेलगी ४ और पृथ्वी पै यौवनमालूम होनेलगा और नवीन वर्षासे भीजेहुये तीजआदि वर्षाके जीव विचरनेलगे ५ और दावाग्नि करके नष्टमार्ग और वन प्रकाशमान होने लगा और कलापी मयूरों के नाचने का समय आताभया ६ और मदसे युक्त मयूरोंकी केकावाणी सुन्दरलगतीभई और तिसनवीन वर्षा समयमें कांतिवाले और भवँरोंको भोजन देनेवाले ७ ऐसे कदंबोंके वृक्षों पै यौवन आताभया और नवीन पीपसी आदिकों करके सुन्दर लगतेहैं और चमेली आदि पुष्पों से प्रकाशित और कदंबोंकरके बढ़ाहुआ ८ ऐसावन शोभितहोताभया और दावाग्नि करके और सूर्य्यकी किरणोंकरके सन्तप्तहुई और त्रस्तहुई पृथ्वी मेघोंकरके तृप्तहोतीभई ९ और मेघोंकरके छोडेहुए जलोंसे पर्वतोंमें ऐसी भाफ निकलती है कि मानों ऊंचा श्वास लेतेहैं और महावातोंसे उठाहुआ ऐसा महामेघसंयुक्त १० आकाश पृथ्वी के राजपुरों के समान दीखनेलगा और अच्छीतरह खिलाहुआ वन सांपकेमुद्दे आदितृणोंसे भूषित होताभया ११ और फूलेहुए कदंबोंसे वह वन मदीमदीखनेलगगया और इन्द्रके जलसे सींचाहुआ व वायुकरके नवीन कियाहुआ १२ तिस वनकी पृथ्वीकी गंधको सूंघके मनुष्य चञ्चलमनवाले होते भये और गर्वित मेढकोंके बोलनेसे १३ और नवीन मयूरोंके कूकने से वह पृथ्वी अवकीर्ण अर्थात् शोभित होतीभई और क्रमके वेगसेयुक्त व वर्षासे महाशब्द वाले ऐसे जलों के समूह बहनेलगे १४ व किनारे २ के वृक्षोंको काटतेहुए और नीचेको गमन करतेभये बहते और निरन्तर जोरके मेघ वर्षने से जड़हुई पक्षी और तिनके गलेहुए पत्ते १५ ऐसे शोभित होनेलगे कि जैसे आनन्दकी

वृक्षोंके टहनियोंपै बैठेहोवें और जलसे गम्भीरहुए वर्षतेहुए और गर्जतेहुए १६ ऐसे मेघोंके बीचमें सूर्य्य डूबजानेकी तरह मालूम होताभया और मेघसे गिरेहुए वृक्षोंसे कहीं पृथ्वी ढकीहुईहै १७ व कहीं हरी २ घासकी मालासी प्रतीत होतीहै बज्रसे गिरेहुये और सोतों के द्वारा जल निकलता हुआ १८ ऐसा पर्व्वत की शिखर नीचेको पड़ती है और मेघके वर्षने से भिलानमें ठहरा हुआ पानीकरके शोभा होरही १९ व वनकी पङ्क्तियोंकी शोभा होरही और सूड़को ऊपरने किये हुए और मेघके शब्दके अनुसार शब्द करनेवाले २० ऐसे वनके हस्ती शोभायमान होतेभये जैसे आकाश में वद्दल और इसप्रकार वर्षा समयकी प्रवृत्तिको देखके और जलको धारण करनेवाले मेघोंको देखके २१ रोहिणी के पुत्र वलदेव कृष्ण के प्रति कहनेलगे कि हे कृष्ण घनरूप काले वद्दलों को आकाश में तू देख २२ व ऐसे मालूम होते हैं कि जानों तेरेवर्ण के चौरहोवें और तुझको निद्रा आनेका समय आरहाहै और तेरे शरीरके समान आकाश होरहा है २३ व तेरीतरह वर्षाके वद्दलों में यह चन्द्रमा गुप्त होरहाहै और यह नीले कमल के समान और नीलकमलके पत्तोंके समान कान्तिवाला ऐसा आकाश २४ वर्षा समयमें प्रकाश होरहा है २५ व हे कृष्ण तू देख काले वद्दलों से इस गोवर्द्धन पर्व्वतकी शोभा होरही है और मेघोंके वरसनेसे मदमे युक्तहुए २६ कालेभौंड़के प्रकाशमान होरहे हैं और जलसे वढेहुए हरे २ कोमलतृण और कमलकेपत्ते इन्हों करके पृथ्वी आच्छादित होरही है और भिरता हुआ पर्वतका जल और मेघसे इकट्ठाहुआ वनका जल २७ व घास आदिकों से युक्त ऐसे वनकी ऐसी शोभा भई कि तहाकीसीम मालूम नहीं होती २८ व हे दामोदर जल्द पवनके चलने से इकट्ठेहुये मेघ और विजली से युक्त और शब्द करतेहुये वहुत सुन्दर मालूम होते हैं और हे श्रीकृष्ण तीन रंगोंवाला और ज्या अर्थात् कमान और वाण से रहित २९ ऐसा इस इन्द्रके धनुष करके यह आकाश मिलाहुआ शोभित होता है और श्रावण का महीना आकाशनष्ठ अर्थात् सूर्य्य नहीं दीखता है ३० व किरनोंवाला यह सूर्य्य मेघों करके विना किरनोंवाला दीखता है और समुद्र के समूहों के समान मेघोंकी धाराओंका निरन्तर पड़ने से पृथ्वी और आकाशका सम्बन्ध दीखताहै ३१ व पृथ्वी में निरन्तर वर्षा होने से नीप नक्षत्र कदम्बों की और अर्जुन वृक्षकी गंधकरके कामदेवके दीप्तकरनेवाली वायु चलरही है ३२ व

प्रवृत्त हुई यह महान् वर्षा और महान् लम्बेवद्दल समुद्र सहित अम्बर की तरह अगाध मालूम होते हैं २३ व निर्मलधारा तो लोहे के बाणोंकीतरह और बिजली कवचकी तरहहै २४ व और इन्द्रकाधनुष आयुध की जगह ऐसे यह अम्बर इस प्रकार मालूम होताहै कि जैसे युद्धकेवास्ते सावधान होरहाहो और पर्वत, वृक्ष इन्हों के मुदरमुख मालूम होते हैं २५ व और अति घनरूप मेघोंकरके पर्वत की शिखर ढकीहुई मालूम होती है और अनेक मेघ जलरूपी हाथियों के रूप किये और मदकार लेतेहुयों की तरह शोभित होतेभये २६ व समुद्र का और आकाशका एकसारूप मालूम होताहै और समुद्रमें उठके चचलहुये और तृण आदिकों को कँपानेवाले २७ व शीतल और छोटी २ फुरहरों से युक्त ऐसे वायु कठोर चलरहे हैं और चन्द्रमा जिनमें सोताहै अर्थात् बादलों में छिपरहाहै और मेघवर्ष रहे हैं २८ ऐसीरात्रियों में और आकाश में आच्छादित सूर्य होरहा ऐसा दिनमें दशोंदिशा प्रतीत नहीं होती हैं २९ व वायुसे पूरितहुये और चर्म कोश सरीखे ऐसे मेघों के चारोंतरफ चलने से आकाश चेतन की तरह मालूम होनेलगा और सबप्रजा दिनका और रात्री के भेदको अच्छीतरह नहीं जानती है किंतु अनुमानसे सब जानते हैं ४० व गरमी के दोषसेरहित और मेघों के जल से विभूषित ऐसे इस वृन्दावनको हे श्रीकृष्ण तू देख यह इन्द्रके वनकीतरह शोभित होरहा है ४१ ऐसे यह बलदेव सबके प्रति वर्षा समय का वर्णन करताहुआ व्रजमें आवताभया ४२ और वे दोनों श्रीकृष्ण और बलदेव तिस व्रजके मित्रों के संग रमण करतेहुये तिस महावनमें विचरतेभये ४३ ॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशपर्वणिविष्णुपर्वणिभाषायांप्रावृड्वर्णनंनामसप्तषष्टितमोऽध्यायः ६७ ॥

# अरसठवां अध्याय ॥

वैशम्पायनजी कहनेलगे किसीसमय में बलदेवके बिना श्रीकृष्ण इच्छासे विचरतेहुये वनमें चलेगये १ व काकके पक्षसरीखे बालोंवाले शोभायमान और श्याम और कमल के पत्तों के समान नेत्रवाले और श्रीवत्स चिह्नसे युक्त ऐसे भगवान् चन्द्रमाकीतरह प्रकाशवाले विचरतेभये २ व चरणों आदि पैरों में आभूषण पहिनेहुये और कमलसरीखा चिकनाशरीर और कुमारअवस्थावाले वाले और अनेकप्रकार पैरोंकोधरके गमन करनेलगे ३ व मनुष्योंको प्रसन्न करने

वाले और पद्मकी केशरके समान पीले और बारीक ऐसे वस्त्रों को धारणकिये जैसे सध्यासमय में बद्दल होते हैं ४ व तिनकी भुजा वच्छों के व्यापार में युक्त होरही और लाठी रस्सा इनसे युक्त होरही और अच्छेवृत्तान्त में युक्त और देवताओं से पूजित ऐसी ये भुजाहैं ५ व पुण्डरीक कमलकी गधके समान तिनमें गधआतीहुई और तिस बालअवस्था में सुन्दरओठ और मुख दीखताहै ६ और जैसे भौरोंकी पङ्क्ती से कमल की शोभालगती हो तैसे खुलीहुई चोटी के वालों से मुखकीशोभा होरही ७ व तिस भगवान् के अर्जुन कदम्बनीप कदम्ब इनके पुष्पों के माला ऐसे शोभित होनेलगे जैसे आकाश में तारागणों की शोभाहो तैसे,८ और वह शूरवीर, कालेमेघ और आकाश के समान वर्णवाले भगवान् तिस मालाकरके शोभित होतेभये ९ व कठकेसूत्र अर्थात् कठी में मोरका चदा लगारक्खा और वह वायुसे कापताहुआ इसप्रकार वनमे प्रकाशित होतेभये१० और कहीं गातेहुये और कहीं वनमें क्रीडा करतेहुये और कहीं कूदतेभये और कभी वन में पर्णवाद्य बाजे को बजातेभये ११ व कभी मधुर बीन को इच्छा से बजातेभये और कभी गौओंकी प्रसन्नताकेवास्ते वनमें वशीबजानेलगे १२ इस प्रकार वह बाजे बजानेवाले प्रभुकृष्ण गोकुल में रमणीक और विचित्र वन की पङ्क्तियों में रमण करनेलगे १३ व जहा मेघके शब्द से प्रफुल्लितहुये और मदसे दीप्तहुये ऐसे श्रेष्ठ मयूरशब्द कररहे हैं १४ व हरीघासमें मार्गढकरहे और सापके भुड्डे जहा गद्दिनों के समान खडे १५ व नवीनजल जिन्हों में भिररहा और केशरों की नवीन गध ऐसी निकलती है जैसे बारम्बार स्त्रियामद से श्वासलेती हों १६ व जहा नवीनवायु चलरही और वृक्षों के समूह से वायुकाशब्द निकल रहा ऐसे वनकी सौम्य पङ्क्तियों में कृष्ण आनन्द को प्राप्त होताभया १७ फिर एकसमय वह गोपियों के सग तिस वनमें बड़ऊचे वृक्षको देखतेभये १८ व मेघ के समान पृथ्वी में स्थित और पत्तों से युक्त और आकाश में ऊचा और पवन से हलताहुआ १९ व नीलावर्ण और विचित्र वर्णोंवाले पक्षियों से सेवित और फल पीपसी इन्होंकरके इन्द्र के धनुषकी तरह चिमकता हुआ २० व मकान के आशाखोंवाला और लतापुष्पों से मंडित और तोफामूल और पेढोंवाला २१ व अन्यवृक्षों का राजाहो तैसे तिस देश में शुभकर्मको करताहुआ और जहा बूंद नहीं लगे और घाम नहीं लगे २२ ऐसा वह पर्व्वत के शिखर के समान भंडीर

नामवाला वड है तिस वडको देख तहां बसने के वास्ते कृष्ण प्रभु इच्छा करते भये २३ फिर पापसेरहित वे कृष्ण बराबरकी अवस्थावाले गोपालों के संग एक दिनतक रमण करतेभये जैसे पहिले स्वर्ग में रमण करते तैसे २४ पश्चात् तहां भाडीर वड़केनीचे क्रीड़ा करतेहुये कृष्णकेसंग बहुतसे गोपाल वनकी वस्तुओं से खेलतेभये २५ व और कईक गोप प्रसन्नहुए गानेलगे और कईक रति में प्यार करनेवाले गोप कृष्णही का प्रशंसा गानेलगे २६ पश्चात् ऐसे वे गानेलगे तब पराक्रमवाले कृष्ण पर्णवाद्य बाजाके अंतर वंशी बजानेलगे और तूंबीकी बीन बजानेलगे २७ इसप्रकार तहां श्रीकृष्ण को रमणकिया और एकसमय गौओं को चराताहुआ श्रीकृष्ण बैलोंकरके अलंकृत यमुनाजी के तीरपै जाताभया २८ व तरङ्गरूपी कटाक्षों से कुटिल और जलसे स्पर्शहुई सुखदायक वायुवाली २९ व जलसे उपजे पुष्पोंसे चित्रितहुई और जलमें घास आदिकों से हराजलवाली और कमलके पुष्पोंसेयुक्त ३० व जलके जीवोंसेयुक्त और अन्य जलकेयुक्त और अच्छा किनारावाली और स्वादुजलवाली ३१ अथाह जलवाली वेगकरके गमन करनेवाली और जलके वेग समयमें काटेहुये वृक्षोंवाली ३२ व जुदे२ चलते हुये स्रोत जिसमें चरणों के समानहैं और जलके आवर्त्त तिसमें नाभिकेसमान मालूमहोते हैं ३३ व जिसमें कीचड़ रोमोंकेसमान दीखती है और जहां हंस और काककी चूंचसरीखे चूंचवाला कारडवपक्षी, सारस इन्होंका शब्द होरहा है ३४ व आपस में जोड़ासमेत विचरनेवाले जीव जोड़ासे विचर रहे और बीचमें तट उदरकेसमान मालूमहोरहा ३५ और कांतिवाली और तरङ्गरूप त्रिवलीदीखती है और चकवा चकवी तट पै युक्तहोरहे हैं और जिसके तीरका विस्तार पत्तलीकी तरह दीखताहै ३६ व और बहुतसे उठेहुए झाग और हंस हसनेकी जगह मालूम होते हैं ३७ व लालकमल यमुनाजी के ओठ मालूमहोते हैं और कमल नेत्रों सरीखे प्रतीत होते हैं ३८ व बड़ाह्रद अर्थात् गहरजल मस्तक के समान और शिवाल बालोंकी जगह प्रतीत होती है और बड़े स्रोत भुजाकी तरह प्रतीत होते हैं और जिसका आभोग श्रवणोंकी तरह मालूम होते हैं ३९ व किनारे पै उपजे घास आदि गहने प्रतीतहोते हैं और मच्छी आदिकों की तागड़ी प्रतीत होती है ४० और चंचल चलतीहुई छोटीर नौका वस्त्रोंकी जगह प्रतीतहोती है और कारण्डव पक्षियों करके कुण्डल होरहा है ४१ व प्रकाशित पुष्पों के वस्त्र प्रतीत

होते हैं और हंस लक्षणोंवाली है और नाकूआदि जीवोंकरके बढ़ाहुआ शरीर वाली है ४२ व कछुआके लक्षणों से भूषित है और जिसमें श्वापदआदि बनके जीव जलपीरहे और मनुष्य जिसका जल पीते चूची पीवते हुओंकी तरह मालूम होते हैं ४३ व श्वापदआदि जीवों से उच्छिष्ट जलवाली है और आश्रमों के स्थानों से युक्त ऐसीसमुद्रकी स्त्री तिस यमुनाजीको श्रीकृष्ण देखतेभये ४४ व तहा यमुनाको शोभित करतेहुए विचरनेलगे और इसप्रकार तिसको देखते हुए भगवान् ४५ उत्तमह्रद और चारकोश में विस्तारवाला और देवताओं से भी दुस्तर और गम्भीर और अचल समुद्रकी तरह निष्कम्प ४६ व जलमें होने वाले जीवों से रहित और अगाध जलसे पूर्ण मेघसे अम्बर के समान ४७ व दुःखसे जहां प्राप्तहुआ जावे और बहुत से सर्पों से युक्त और विषरूपी धूमा से वेष्टित ४८ व पशुओं के पीनेलायक नहीं और मनुष्यों के पीनेलायक नहीं ऐसा वह जलहै ४९ व जिसके ऊपर पक्षियों से आकाश में उड़ा नहीं जाताहै और तृणोंपै भी वह जल गिरजावे तो तेजसे जलजाते हैं ५० व चारोंतरफसे ४ चारकोश में तिसका विस्तार है और विषरूपी घोरअग्नि से जलताहुआ जल है ५१ व व्रज से उत्तरदिशा में एककोशतक रोगसे रहित स्थान है और आगे तिसका रोगहै ऐसे तिस बड़े अगाध जल को देख के श्रीकृष्ण चिंतवन करने लगे ५२ कि यह अगाधजल किसकरके प्रकाशमान होरहा है और इस जगह नीलेअंजन के समान वर्णवाला ५३ व साक्षात् सर्पोंका अधिपति और दारुण ऐसा कालियसर्प रहताहै क्योंकि जो पहले सागरमें वास कियाकरता सो मुझ को जानलिया था ५४ व सर्पोंको खानेवाला गरुड़के भयसे यहा स्थित है और उसीने ये सब यमुनाके किनारे बिगार रक्खे हैं ५५ व डरताहुआ गरुड़की यहा आनेकी गम्य नहीं है और यह दारुणवन और तृणों से युक्त ५६ व वृक्ष व लता आदिकों से युक्त इस सर्पराज के वनमें विचरनेवाले मन्त्रियों से रक्षित है ५७ व निर्विषके आकार यह वन विषवाले अन्नकी तरह दुःस्पर्श होरहाहै और तिन सर्पादिकोंसे रक्षित हुआ यह वनहै ५८ और शिवालसे मैलेहुए वृक्ष और लता से युक्तहै तिनकरके दोनों किनारे प्रकाशमान होरहेहैं ५९ इस वास्ते इस सर्पराजका मुझको निग्रहकरना चाहिये कि जिससे नदी का जल श्रेष्ठ होजावे ६० और इसनागके दमनकरने से सब व्रजको मानने लायक जल होजायगा और

सब जगह सुखका मचार होजायगा ६१ और इसीवास्ते मेराब्रजमें वासहै औ गोपों में जन्महै सो इन खोटी आत्मावालोंका दमन करनाचाहिये ६२ और इस कदम्बपै चढ़के बाललीला मे इस घोर ह्रद में कूद के इस कालियसर्पको दमन करूंगा ६३ इसप्रकार करनेसे बहुतपराक्रम और संसार ख्यातिको प्राप्तहूंगा६४॥

इति श्रीमहाभारतेहरिवंशपर्व्वान्तर्गतविष्णुपर्वभाषायांशिशुचर्य्यायांकालियह्रददर्शने अष्टषष्टितमोऽध्याय ६८॥

# उनहत्तरवां अध्याय॥

फिर श्रीकृष्ण कड़गतावाघ और कदम्बके वृक्षपैचढ़ और कदम्बकी शिखा पै १ काले मेघ के समान और कमल सरीखे नेत्रोंवाले ऐसे चंचल श्रीकृष्ण प्राप्तहो तिस यमुनाके ह्रदमें कूदके शब्द करतेभये २ पश्चात् श्रीकृष्णके कूदने से चलहुआ यमुना का ह्रद वेगमे बद्दल की तरह फटताभया ३ फिर तिस शब्द से सर्पकाभवन क्षुभित होनाभया और रोषमे व्याकुल नेत्रोंवाला सर्प जल से निकलताभया और वह सर्पोंकापति क्रोधमें प्राप्तहुआ ४ और मेघके समान वर्णवाला और लालनेत्रोंवाला ऐसा कालिय दीखता भया ५ और पांचमुखों वाला और श्वास से जीभको निकालताभया और अग्निके समान मुखवाला और बड़े २ पांचशिरोंको हलाताहुआ ६ और अपने शरीरकी अग्निसे सारे ह्रद को पूर्णकरताहुआ और क्रोधमें फूकारकरताहुआ और तेजमे जलताहुआ ७ ऐसा तिस कालियके क्रोधमे वह पानी जलने लगगया और सारीसर यमुना बहती मालूमहोनेलगी ८ व तिसके क्रोधरूप अग्नि से पूर्णहुये मुखों से वायु निकलतीभई ऐसा वह कालिय सर्प बालक लीला से यमुना में खेलतेहुये ९ तिस कृष्णको देखताभया फिर तिसको देखके तिस सर्पराजके मुखमें धुमानरीला श्वास निकलनेलगा और तिसके रोषसे निकलीहुई अग्निसे तीरके वृक्ष क्षण में भस्महोगये १० और युगके अन्तसरीखी तेज वह अग्नि निकलतीभई और तिस सर्पके पुत्र और स्त्री भृत्य अन्यसर्प ११ ये भी सब घोररूप और विषसे उपजी और धुवांसहित ऐसी अग्नि निकालतेभये १२ व पश्चात् तिस सर्पों करके पर्य्येगितहुआ श्रीकृष्ण निश्चल पैरोंको करके पर्वतकी तरह अचल स्थित होताभया १३ फिर वह सर्प तीक्ष्ण दांतोंसे और विषके जलमें कृष्णको पीड़ा

देताहुआ काटनेलगा परन्तु श्रीकृष्णको वे अन्य सर्पभी नहीं मारसके १४ व
वह पराक्रमवाला सर्पभी नहीं मारसका और फिर इस कालके अन्तर डरतेहुये
और रोतेहुये वे सब गोपाल व्रजमें आवतेभये १५ गोप कहनेलगे श्रीकृष्ण तो
मोहको प्राप्तहोके कालियह्रदमें कूदपडा और उसको वह सर्प भक्षण कर रहाहै
सो तुम जल्दआवो देर मतकरो १६ व बलवाले नन्दगोपको खबरकरो कि वह
तेरा पुत्र महाह्रद में सांपसे कटरहा है १७ इसप्रकार कहनेलगे फिर इस वज्रके
समान वचनको नन्दगोप सुनके पीडितहुआ और बलहीनहुआ तिस यमुना
के ह्रदपै जाताभया १८ व बालक अवस्थावाले और जवान अवस्थावाले और
वृद्धअवस्थावाले व्रजके मनुष्य और बलदेव तहा जल में स्थित सर्पके स्थान
को प्राप्त होताभया १९ व लज्जितहुये और आश्चर्य करतेहुये वारम्वार शोकसे
पीड़ितहुये ऐसे अनेक गोप आवतेभये २० व कईक हे पुत्र हाहा हमारे जीवन
को धिकारहै ऐसे कहनेलगे २१ और वे सब नन्दआदि गोप आशुवोंसे भरेहुये
नेत्रवाले हाहाशब्द करतेहुये तिस यमुनाकेतीर खड़े होगये व अन्य कई गोप
हा हम मरगये ऐसे वारम्वार रोने लगगये २२ और स्त्रिया यशोदाको ऐसे क-
हती हैं कि हा तू मरगई व जो तू प्रियपुत्रको सर्पराजके वशमें देखेहै और सर्प
के शरीर से खिंचरहा है जैसे हिरण तडफता हो तैसे २३ और हे यशोदे तेरा
यह हृदा हमको पत्थर के समान दीखताहै और हे यशोदे इस पुत्रको देखके तू
कैसे दुःख नहींपाती है २४ और हम नन्दगोपको वडा दुःखिनदेखरहेहैं क्योंकि
यह पुत्रके मुख विषे अचेतनकी तरह दृष्टी देरहाहै २५ ऐसे वे गोपिया कहके
और यशोदाके पीछे गमन करतीभई यह कहनेलगीं कि इस कृष्णकेविना हम
घरको नहीं जायँगी किन्तु यमुना में डूबेंगी २६ व सूर्यके विना क्यादिनहै और
चन्द्रमाके विना क्यारात्रिहै व वच्छा के विना क्या गौहै व कृष्णके विना क्या
व्रजहै २७ इसवास्ते इसकृष्णके विना हम नहीं जीवेंगी जैसे वच्छाके विनागौ
तैसे इसप्रकार तिन गोपियोंका विलाप सुनके और तिनगोपोंका विलापसुनके
२८ व नन्दगोपका विलाप सुनके और यशोदा का रोनासुनके एक गात्र और
शरीरको जाननेवाला और एक देहवाला दूसरीजगह मालूम होताहुआ ऐसा
बलदेव २९ तिस अविनाशी कृष्णके प्रति क्रोधसे यह कहनेलगा हे कृष्ण हे म-
हावाहो हे गोपियोंको आनन्द वढ़ानेवाला ३० विषके आयुधवाले इससर्पराज

सब जगह सुखका सचार होजायगा ६१ और इसीवास्ते मेराव्रजमें वासहै और गोपोंमें जन्महै सो इन खोटी आत्मावालोंका दमन करनाचाहिये ६२ और इस कदम्बपै चढके बाललीला से इस घोर ह्रद में कूद के इस कालियसर्पको दमन करूंगा ६३ इसप्रकार करनेसे बहुतपराक्रम और ससार ख्यातिको प्राप्तहूंगा६४॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशपर्व्वान्तर्गतविष्णुपर्वभाषायांशिशुचर्य्यायांकालियह्रददर्शने अष्टषष्टितमोऽध्याय ६८ ॥

# उनहत्तरवां अध्याय ॥

फिर श्रीकृष्ण कडगतावाध और कदम्बके वृक्षपैचढ़ और कदम्बकी शिखा पै १ काले मेघ के समान और कमल सरीखे नेत्रोंवाले ऐसे चंचल श्रीकृष्ण प्राप्तहो तिस यमुनाके ह्रदमें कूदके शब्द करतेभये २ पश्चात् श्रीकृष्णके कूदने से चंचलहुआ यमुनाका ह्रद वेगसे बद्दलकी तरह फटताभया ३ फिर तिस शब्द से सर्पकाभवन क्षुभित होताभया और रोपसे व्याकुल नेत्रोंवाला सर्प जल से निकलता भया और वह सर्पोंकापति क्रोध में प्राप्तहुआ ४ और मेघके समान वर्णवाला और लालनेत्रोंवाला ऐसा कालिय दीखता भया ५ और पांचमुखों वाला और स्वास से जीभको निकालताभया और अग्निके समान मुखवाला और बड़े २ पांचशिरोंको हलाताहुआ ६ और अपने शरीरकी अग्निसे सारेह्रद को पूर्णकरताहुआ और क्रोधसे फूंकार करताहुआ और तेजसे जलताहुआ ७ ऐसा तिस कालियके क्रोधसे वह पानी जलने लगगया और सोतोंकर यमुना डरती मालूमहोनेलगी ८ व तिसके क्रोधरूप अग्नि से पूर्णहुये मुखों से वायु निकलतीभई ऐसा वह कालिय सर्प्प बालक लीला से यमुना में खेलतेहुये ९ तिस कृष्णको देखताभया फिर तिसको देखके तिस सर्पराजके मुखसे धुवांस- रीखा स्वास निकलनेलगा और तिसके रोपसे निकलीहुई अग्निसे तीरके वृक्ष क्षण में भस्महोगये १० और युगके अन्तसरीखी तेज वह अग्नि निकसतीभई और तिस सर्प्पके पुत्र और स्त्री भृत्य अन्यसर्प ११ ये भी सब घोररूप और विष से उपजी और धुवांसहित ऐसी अग्नि निकालतेभये १२ व पश्चात् तिस सर्पों करके प्रवेशितहुआ श्रीकृष्ण निश्चल पैरोंको करके पर्वतकी तरह अचल स्थित होताभया १३ फिर वह सर्प्प तीक्ष्ण दांतोंसे और विषके जलसे कृष्णको पीड़ा

# सत्तरवां अध्याय ॥

वैशम्पायनजी कहनेलगे जब कृष्णने यमुनाकेह्रदमें सर्पराज दमन करदिया पश्चात् तिसीदेशमें कृष्ण व वलदेव सगविचरतेभये १ और वे दोनों गौके सग गौओंके पालीहुई रमणीक गोवर्द्धनपर्वतपै आतेभये २ व गोवर्द्धनपर्व्वतसे उत्तर दिशामें यमुनाकेकिनारेपै रमणीक तालवनको देखतेभये ३ और वे दोनों ताड के पत्तोंका जिसमें शब्दहोरहा ऐसे रमणीक तालवनमें परम प्रीतिसे गौओं के वच्छोंकी तरह विचरतेभये ४ व वह देश स्निग्धहै और काली मृत्तिकावाला है और जहा थली है व विशेषकरके जहा डाभहै व रोडा पत्थर आदिसे रहितहै ५ व ऊंचे २ शाखावाले व श्याम पोरियोंवाले और फल से आद्यभाग युक्तवाले ऐसे हाथी के समान ऊचे ६ ताडके वृक्षोंकरके तिस वनकी शोभा होरही है ऐसे तिस वन में श्रीकृष्ण दामोदर वचन कहनेलगे अहोताडके पकेहुये फलोंकरके यह वनकी स्थली वासकरने लायकहै ७ व स्वाद व सुगन्धवाले व श्यामवर्ण के व रसवाले ऐसे ताडके फलों को हम दोनों तोडेंगे ८ व जो इन्होंकी ऐसी मधुर और नासिकाको तृप्त करनेवाली गन्ध है तो ये अमृतके समान रसवाले होंगे ऐसे मेरीमतिहै ९ इसप्रकार कृष्णका वचन सुनके वलदेव हँसताहुवा पके हुये ताड़के फलोंको तोड़ताहुवा व तिन वृक्षोंकोभी चलायमान करनेलगा १० व यह तालवन मनुष्योंके सेवनेलायक नहीं है यह राक्षसोंके स्थानके सदृशहै ११ व यहा दारुण व गधाके रूपवाला ऐसा धेनुकदैत्य गर्द्दभों के समूहसे युक्तहुवा विचरताहै १२ व तिसघोर तालवनकी रक्षाकरताहै व अतिअभिमानवाला यह दैत्य मनुष्य पक्षी श्वापद जीव इन्हों को त्रास देनेवाला है १३ ऐसा यह दैत्य ताडका फल तोडनेका शब्द सुनके क्रोध करता हुवा जैसे हाथी चिंघाड़ गारताहो तैसे १४ व पश्चात् शब्दके अनुसार क्रोधकरके अभिमानवाला व हींसने में चतुर व नेत्रको फाडेहुये खुरोंकरके पृथ्वीको पाड़नेलगा १५ व कालकीतरह मुख फाड़े व पूंछको खडी कियेहुये तिस रोहिणी के पुत्र वलदेवके प्रति पडता हुवा देखनेलगा १६ व ताडके वृक्षोंको नीचे गिरेहुये देखके पश्चात् वह दुष्ट खर शस्त्रसे रहित वलदेवके प्रति जाडोंको फाड़के पाड़ने को आता १७ व पिछले पैरोंसे उलटा होके छाती में दुलत्ता मारताभया १८ फिर तिसीके पैरों को पकड

को तू दमनकर और हे विभो यह हमारे बांधव तुझको मनुष्य जानके ३१ वे
सब करुणासे विलापकररहेहैं ऐसे तिस रोहिणी के पुत्रके वचनको सुनके ३२ श्र
श्रीकृष्ण क्रीडासे तिस सर्पकी भुजाओंको छेदन करताभया और तिसके गा
शरीरको अपने पैरोंसे जलमें इकट्ठाकरके ३३ और अपने हाथोंसे तिसके शिरों
पैंगेर पश्चात् तिसके विचले शिरपै स्थितहोके रुचिर आभूषणवाले वह श्रीकृष्ण
३४ नृत्यकरनेलगे पश्चात् कृष्णकरके मर्द्दनकियाहुआ तिससर्पके मुखोंसे रुधि
निकलनेलगा ३५ फिर कातरहुआ यह वचनबोला कि हे कृष्ण यह क्रोध मु
झको विनाजाने हुआ ३६ और हे सुन्दर मुखवाले कृष्ण मैंने तुमको दमदिया
और तुम्हारे वशमें होगया सो तुम आज्ञादेवो कि स्त्री व सन्तान व बांधव इन्हों
वाला मैं क्याकरूं ३७ और मैं किसके वशमें प्राप्तहोऊं और आप मुझको जीव
दानदेवो इसप्रकार कहनेसे फिर पांचमुखवाले सर्पको देखके गरुड़ध्वज भगवान्
३८ क्रोधसे रहितहुये और तिस सर्पसे यह बोले कि तुझको इस यमुनाके जल
में मैं स्थान नहीं देऊंगा ३९ तू अपने कुटुम्बसमेत समुद्रके जलमेंजा और जो
फिर इसस्थल में अथवा जलमें ४० तेरा भृत्य अथवा पुत्र मुझको दीखेगा तो
उसको मैं मारदेऊंगा और इस जलको सुखहो और तू समुद्रको जा ४१ और इस
स्थानमें तेरे रहनेसे महान् दोषहै और हे सर्प समुद्रविषे तेरे मस्तकपै गरुड़ मेरे
पैरोंके चिह्नोंको देखके सर्पोंका वैरी यह तुझको नहीं मारेगा ४२ ऐसे मस्तकपै
तिस भगवान् के वचन वह सर्प्प ग्रहणकरके गोपोंके देखतेहुये तिस यमुना के
ह्रदसे जाताभया ४३ और निर्जितहुआ वहसर्प जब चलागया तब विस्मितहुये
वे गोप ४४ नन्दगोपकी प्रदक्षिणा करनेलगे और वनमें विचरनेवाले वे गोप प्र
सन्नहुये नन्दगोपसे यह कहनेलगे ४५ हे अनघ तुझको धन्यहै जो कि तेरा ऐसा
पुत्रहै और अनसेलेके गोपोंको और गौओं के ठानको ४६ जोकुछ विपत्तिहोवेगी
तिसके रक्षक कमलसरीखे नेत्रोंवाले प्रभु कृष्णहैं और कृष्णको ऐसे करदिया तो
मुनियोंकरके सेवित यमुनाका जल सुन्दरहोगया ४७ और इसयमुना के तीरपै
सुखसे गौ विचरेंगी और हमको सदासुख होवेगा और हम इस वनमें प्रकटहो
गये क्योंकि ऐसा कृष्ण यहां है ४८ और इसको हम नहीं जानतेहैं जैसे ढकीहुई
अग्नी को इसप्रकार विस्मितहुये वे सब गोप कृष्णकी स्तुति करते हुये अपने
व्रजमें जातेगये जैसे चैत्ररथ वनमें देवता जाते तैसे ४९ ॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशपर्व्वणिविष्णुपर्व्वणिबालचरितेकालीयदमनेऊनपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥

# सत्तरवां अध्याय ॥

वैशम्पायनजी कहनेलगे जब कृष्णने यमुनाकेह्रदमें सर्पगज दमन करदिया पश्चात् तिसीदेशमें कृष्ण व बलदेव सगविचरतेभये १ और वे दोनों गौंके सग गौओंके पालीहुई रमणीक गोवर्द्धनपर्वतपै आतेभये २ व गोवर्द्धनपर्वतसे उत्तर दिशामें यमुनाकेकिनारेपै रमणीक तालवनको देखतेभये ३ औरवे दोनों ताड़ के पत्तोंका जिसमें शब्दहोरहा ऐसे रमणीक तालवनमें परम प्रीतिसे गौओं के वच्छोंकी तरह विचरतेभये ४ व वह देश स्निग्धहै और काली मृत्तिकावाला है और जहा थली है व विशेषकरके जहा डाभहै व रोडा पत्थर आदिसे रहितहै ५ व ऊचे २ शाखावाले व श्याम पोरियोंवाले और फल से आद्यभाग युक्तवाले ऐसे हाथी के समान ऊचे ६ ताडके वृक्षोंकरके तिस वनकी शोभा होरही है ऐसे तिस वन में श्रीकृष्ण दामोदर वचन कहनेलगे अहोताडके पकेहुये फलोंकरके यह वनकी स्थली वासकरने लायकहै ७ व स्वाद व सुगन्धवाले व श्यामवर्ण के व रसवाले ऐसे ताडके फलों को हम दोनों तोडेंगे ८ व जो इन्होंकी ऐसी मधुर और नासिकाको तृप्त करनेवाली गन्ध है तो ये अमृतके समान रसवाले होंगे ऐसे मेरीमतिहै ९ इसप्रकार कृष्णका वचन सुनके बलदेव हँसताहुवा पके हुये ताडके फलोंको तोड़ताहुवा व तिन वृक्षोंकोभी चलायमान करनेलगा १० व यह तालवन मनुष्योंकेसेवनेलायक नहीं है यह राक्षसोंके स्थानके सदृशहै ११ व यहा दारुण व गधाके रूपवाला ऐसा धेनुकदैत्य गर्दभों के समूहमे युक्तहुवा विचरताहै १२ व तिमघोर तालवनकी रक्षाकरताहै व अतिअभिमानवाला यह दैत्य मनुष्य पक्षी श्वापद जीव इन्हों को त्रास देनेवाला है १३ ऐसा यह दैत्य ताडका फल तोड़नेका शब्द सुनके क्रोध करता हुवा जैसे हाथी चिंघाड़ मारताहो तैसे १४ व पश्चात् शब्दके अनुसार क्रोधकरके अभिमानवाला व दौंमने में चतुर व नेत्रको फाड़ेहुये खुरोंकरके पृथ्वीको पाड़नेलगा १५ व कालकीतरह मुख फाड़ व पूंछको खड़ी कियेहुये तिस रोहिणी के पुत्र बलदेवके प्रति पड़ता हुवा देखनेलगा १६ व ताड़के वृक्षोंको नीचे गिरेहुये देखके पश्चात् वह दुष्ट गर्दभ शस्त्रसे रहित बलदेवके प्रति जाड़ोंको फाड़के पाड़ने को आया १७ व पिछले पैरोंसे उलटा होके छाती में दुलत्ता मारताभया १८ फिर तिसके पैरों को पकड़

के तिस गर्दभ दैत्यको ताड़वृक्षमें पटकके बलदेवजी मारतेभये १६ पश्चात् कटि हुई जाघ व ग्रीवा व पीठ ऐसा वह खोटी आकृतिवाला दैत्य ताड़वृक्षों के फलों समेत पृथ्वीतलमें पड़ताभया २० फिर तिसके पृथ्वी में गिरनेसे प्राण निकलगये व पश्चात् तिसकी जाति के अन्य दैत्यों को भी वह बलदेव मारता भया २१ फिर वह पृथ्वी गर्दभोंकी देहसे व पकेहुये व पृथ्वी में गिरेहुये ऐसे ताड़के फलों से ऐसी शोभायमान हुई जैसे ढकेहुये मेघोंसे आकाशकी शोभाहोवे तैसे २२ व इसप्रकार अनुचरों सहित जब वह गर्दभदैत्य मारागया तब वह रमणीक तालवन बहुत शोभित हुवा २३ व भय से रहित व शोभावाला ऐसे तिस उत्तम तालवनमें सुखसे गौवें चरनेलगीं २४ फिर वे वनचारी गोप प्रसन्न मनवाले शोक भयसे रहित तिस वनमें अच्छीतरह विचरनेलगे २५ पश्चात् जब सुखसे गौवें विचरने लगीं तब हाथियों सरीखे बलवाले कृष्ण व बलदेव दोनों वृक्षोंके पत्तोंके आसन बनाके यथेष्ट बैठतेभये २६ ॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशपर्वान्तर्गतविष्णुपर्व्वभाषायांशिशुचर्य्यायांधेनुकवधेसप्ततितमोऽध्यायः ७०॥

# एकहत्तरवां अध्याय ॥

वैशम्पायनजी कहनेलगे इससे अनन्तर आनन्दवाले वे दोनों वसुदेव के पुत्र तिस तालवन को छोड़के फिर भण्डीर वटके समीप आवतेभये १ व श्रेष्ठ मुखवाले ये दोनों बहुतसी बढ़ीहुई गौओंको चरातेहुये व बढ़ेहुये घासपे बैठेहुये तिस वनको देखरहे २ व कूदते हुये व गाते हुये व वृक्षोंको देखते हुये व वृक्षों के नाम लेते हुये ऐसे वे दोनों बलदेव व कृष्ण बच्छों समेत गौओं को चराने लगे ३ व श्रेष्ठ लक्षणोंवाले वेदोनों आपसमें कन्धोंपर हाथ रक्खे हुये व वनके पुष्पों की मालासे छानी की ऐसी शोभा भई कि जैसे बालक बच्छाके पहिले छोटे २ सींग आवैं तिनकी शोभा होवे तैसे ४ व कृष्ण तो बलदेवके वर्ण सरीखे पीले वस्त्रोंको धारण कररहे और बलदेव कृष्ण सरीखे नीले वस्त्रोंको धारण कररहे ऐसे तिन दोनोंकी ऐसी शोभाभई जैसे इन्द्रके धनुष्करके सफेद व काले वर्णवाले मेघ शोभायमान होवें तैसे ५ व तीक्ष्ण २ पुष्पोंको धारण करतेहुये व तदा वनमार्ग में वे दोनों वनकी वस्तुओं से अपना वेष धारण करते भये ६ व गोपालों करके सहित वे दोनों गोवर्द्धनपर्वत में लोकमें प्रसिद्ध होनेवाली क्री-

डाओं को करतेभये ७ इसप्रकार देवतों से पूजित वे दोनों मनुष्य दीक्षाको प्राप्त हुये व तिन गोपोंकी जातिके गुणों में युक्तहुये अनेकप्रकारकी क्रीडाओं करके वनमें विचरतेभये ८ पश्चात् क्रीडाकरतेहुये वे दोनों बहुतसी शाखावाले व वृक्षों में श्रेष्ठ ऐसे भंडीरनामवाले बडकेनीचे क्रीडाकरनेलगे ९ व तहां आपसमें गोदीलेलेके व युद्धकरतेहुये व पत्थरके टुकडे वगातेहुये व आपसमें कसरत करते हुये १० ऐसे अनेक गोपालों के सग युद्धके मार्गोंकी तरह सिंह सरीखे पराक्रमवाले वे दोनों विचरते भये ११ इसप्रकार तिनके खेलते हुये तिनको मारने के वास्ते छिद्र ढूंढताहुआ प्रलम्ब नामवाला दैत्य आताभया १२ व वह गोपाल वेषको धारणकरके व वनके पुष्पोंका आभूषण करके तिन दोनों वीरोंको लुभाता हुआ व हास्य कराताहुआ १३ व शंकासे रहित व मनुष्य शरीरको धारणकिये ऐसा प्रलम्बदानव तिनमें आवताभया १४ तब खेलतेहुये वे गोप गोपशरीरको धारण कियेहुये तिसको अपनी जातिका मानतेभये १५ व वह प्रलम्बदैत्य छिद्र देखताहुआ कृष्ण विषे व बलदेव विषे दारुण दृष्टि देनेलगा १६ फिर कृष्ण के पराक्रमको नहीं सहने लायक जानके बलदेवके मारने में यत्न करताभया १७ व जिससमय कृष्णको बालकोंको खेलनेकी आज्ञादई तब वे सबगोप दो दो इकट्ठेहोके एकबार कूदतेभये १८ व कृष्ण तो श्रीदामा गोपके सग कूदे व बलदेव प्रलम्बदैत्य के सग १९ व इसीतरह दो दो युक्तहुये अन्य गोपाल कूदतेभये २० फिर श्रीदामाको कृष्ण जीततेभये व प्रलम्बको बलदेव जीततेभये पश्चात् कृष्ण के पक्षवाले गोपों ने अन्य पक्षके गोप जीतलिये २१ व वे भाजतेहुये सब जल्दी से भंडीरबडके पेडको पकडके फिर अपनी मर्यादामें आवतेभये २२ इसप्रकार वे गोप तो क्रीडामें रतथे व वह प्रलम्बदैत्य जल्दी से बलदेवको अपने कांधेपै बैठाके विमुखहुआ भाजगया जैसे मेघ चन्द्रमाको ढकले २३ । २४ फिर बलदेव ने ऐसा भारबढ़ाया कि तिस दैत्यसे नहीं सहागया फिर वह दैत्य ऐसे अपनी काया बढ़ानेलगा जैसे मेघ २५ व भंडीरवृक्षके समीप व अंजन के पर्वत के समान ऐसे रूपको प्रलम्बासुर दिखाताभया २६ व पुष्पगुच्छों से संयुक्त व सूर्य के समान तेजवाला ऐसे प्रकाशमान हुआ जैसे सूर्य से ढकाहुआ मेघ २७ व बड़ामुख व बड़ीग्रीवा व कालके समान भयकर व गेंद व गाडीके चक्र के समान नेत्रवाला व पृथ्वीको नवाताहुआ २८ माला तगड़ीआदि से लम्बे भूषणोंवाला

व लम्बे कपड़ों से भूषित ऐसा प्रलम्ब धीरे२ चलनेलगा २६ इसप्रकार वेगकरके
वह असुर बलदेवको हरके लेगया जैसे अन्तसमयमें सबलोकों को समुद्र ह
देताहै ३० व इसप्रकार जब प्रलम्बदैत्यने बलदेवको हरलिया तब शोभित हो
लगा जैसे मेघकरके चन्द्रमा हलको पाजाताहै ३१ ऐसे हलको लिया तब
बलदेव अपनी आत्माको कछु सदिग्धकी तरह माननेलगा व दैत्यके कांधे
चढ़ा कृष्णके प्रति यह बोलनेलगा ३२ हे कृष्ण पर्वतके समान शरीरवाले इ
दैत्यको मनुष्यरूपी माया दिखाके मैं हरलियाहूं ३३ सो इस दुष्टचित्तवाले ब
ढनेवाले व गर्व से दूना तेजवाले ऐसे प्रलम्बदैत्य को मुझको शिक्षादेनी च
हिये ३४ ऐसे श्रीकृष्ण सुनके तिसके प्रति हँसताहुआ सामभाव से बोला
बलदेवके वृत्तान्तको व बल को जानगया ३५ फिर यहकहा कि हे बलदेव य
मनुष्यगात्र हमको प्रकट करसक्ताहै क्योंकि जगन्मय तू गुप्तसे भी गुप्तहोरहा
है ३६ व लोकों के विपर्यय विषे जो अपना नारायणरूपी शरीर बनाताहै ति
सका स्मरणकर व समुद्रों के समागममें जो अपना शरीर प्रकट होताहै तिसको
यादकर ३७ व पुरातन देवतों का और ब्रह्मा का और जल का और अपनी
आत्मा का प्रवर्त्त करनेवाला शरीर को तू स्मरणकर ३८ व आकाश शिर व
जल तेरीमूर्त्ति व पृथ्वी क्षमा व अग्निमुख व लोकोंकीवायु श्वास व मनब्रह्मा ३९
व हजार मुख व हजार अङ्ग व हजार चरण व हजारों पद्मनाभिवाला व हजारों
किरणों को धारण करनेवाला व शत्रुओंको जीतनेवाला ४० ऐसा तेरा जो रूप
संसारमें कहाहै तिसको सब देवता देखे हैं तिस तेरे रूपके ढूढ़नेको कौन समर्थ
है ४१ व जो इस संसारमें जानने योग्यको तूही जानताहै अर्थात् तूने कहा है
और जो तुझको जानलिया है उसको देवता भी नहीं जानते हैं ४२ व आत्मा
से उत्पन्न हुआ तेरे शरीर को आत्मा में नहीं देखते हैं किन्तु तेरे कृत्रिमरूप को
देवता पूजते हैं ४३ व देवतों ने तेरा अन्त नहीं देखा इसवास्ते तुझको अनन्त
कहते हैं व तूही सूक्ष्महै व महान् है व एकहै व सूक्ष्मोंकरके भी दुरासदहै ४४ व
तेरे एक थम्भरूप के आश्रय यह पृथ्वी स्थितहै व सब प्राणियों की योनि यह
पृथ्वी अचलहुई जगत्को धारण कररही है ४५ व चतु सागर के भोगनेवाला
है व तू चारवर्णोंका विभाग करनेवालाहै व चारयुगोंका ईश व सनातन किया
हुआ चातुर्होत्र के फलको भोगनेवाला है ४६ व हे बलदेव जिसतरह संसार में

में हू ऐसेही तूहे यह मेरा मतहे व हमदोनों एक शरीरवाले हे परन्तु ससार के वास्ते दो शरीर करहे हें ४७ व में तो निरन्तर कृष्णहू और तू पुरातनशेप हे व अपने वलकरके त्रिलोकी के वीचमें रहनेवाला है ४८ व निरन्तर ससार का देवहे व सनातन शेपहे व हमारे देह मात्रकरके यह ससार धारण होरहा है ४६ व जो मैंहू सो तूहे व तूहे सो मैंहू हमारे दोनों के एक देह हैं ५० सो इसवास्ते तू मूढ़की तरह किसतरह खडाहै और हे देव वज्रसरीखी मुष्टीकरके व वलकरके देवतों का वैरी इस दानवको मार ५१ वैशम्पायनजी कहनेलगे जव इसप्रकार कृष्णने स्मरण करवाया तव त्रिलोकी में रहनेवाला ५२ वलकरके तिस प्रलम्ब दैत्यको वज्रसरीखी मूठीकरके वलदेवजी ताडना देतेभये ५३। ५४ व गोडोंकर के दावतेभये और शिरमें मारतेभये पश्चात् तिस दैत्यका शरीर खण्डकर पृथ्वीमें पडताभया जैसे वादल फटजावे तैसे ५५ व फिर तिसके शरीरसे वहुतसा रुधिर निकसताभया जैसे गेरूका मिलाहुआ पर्वतसे पानीनिकले तैसे ५६ इसप्रकार वलदेवजी तिस दैत्यको मारके कृष्णकेसमीपमें आमिलतेभये ५७ व फिर कृष्ण व गोप और स्वर्ग में रहनेवाले देवते ये सव जय आशीर्वादों करके वलदेवकी स्तुति करनेलगे ५८ व देवते यह कहनेलगे कि वलकरके इसको यह दैत्य मारा इसवास्ते इसका वलदेव ऐसानामहै ५६ पीछे पृथ्वी में रहनेवाले मनुष्य देवतों से भी दुरासद तिसदैत्यके मारने से वलदेवके वलको जानतेभये ६०॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशपर्वांतर्गतविष्णुपर्व्वभाषायांशिशुचर्यायां प्रलम्बवधेएकसप्ततितमोऽध्यायः ७१॥

# वहत्तरवां अध्याय॥

वैशम्पायनजी कहनेलगे इसप्रकार वलदेव व कृष्ण जव प्रवृत्त होगये और वनमें विचरतेहुये फिर एक समय दो महीने वर्षा के व्यतीत होगये १ तव एक समय व्रजमें वनसे आवतेभये और तहां शक्र अर्थात् इन्द्रादिकनको आयेहुओं को और उत्सवकी लालसावाले गोपोंको सुनतेभये २ फिर श्रीकृष्ण आश्चर्य करके गोपोंके प्रति यह वचन वोला कि यहां शक्रके नामवाला कौनहै जिसने तुमको आनन्दितकिया ३ फिर ऐसा सुनके एक वृद्ध गोप वोला कि हे पुत्र शक्र अर्थात् इन्द्रकी ध्वजाका हम आजकेदिन नित्यनाम्ने पूजनकरतेहैं सोतू सुन ४

इन्द्र देवताओंका और मेघोंका मालिकहै इसवास्ते तिसका यह हम उत्सवकरते हैं ५ व तिसीकरके प्रेरे हुये मेघवर्षाकरते हैं और तिसकी आज्ञा करनेवाले नए जलसे मेघ खेतीको उत्पन्न करते हैं ६ व मेघके जलका देनेवाला इन्द्रही है और प्रसन्न कियाहुआ वह इन्द्र सबजगत्को पाले है ७ व तिसीकरके खेती उपजतीहै और हम और अन्यजीव तिसीके मार्ग में वर्त्तरहे हैं, और देवताओंका पूजनकररहे हैं ८ और इसदेव इन्द्रके वर्षनेसे संसार में खेती बढ़ती है और पृथ्वी तृप्तहोने से अमृतसरीखा जगत् होजाताहै ९ और ये गौ दूधवाली होजाती हैं व बच्चों वाली भी होजाती हैं और हे पुत्र क्योंकि ये गौ तिस इन्द्रकरके तृणोंके बढ़ानेसे तृप्तहोती हैं १० व जहा मेघ वर्षते हैं तहा खेती से रहित और तृणों से रहित पृथ्वी नहीं है और कोई मनुष्य भूखा भी नहीं दीखता है ११ और इन्द्र सूर्य्य की जल वाली किरणों को दुहताहै पीछे वे किरण नवीन जलको भिराती हैं १२ और इन्द्र मेघोंके विषे वायुकरके ताड़ना करताहै तब उस वेगकरके जो शब्द होताहै तिसको मनुष्य गर्जना समझते हैं १३ इसप्रकार वायु करके युक्त मेघों को इन्द्र बढ़ाताहै जब तिन मेघोंके शब्द वृक्षोंको तोड़ने लायक वज्रके पड़ने के समान सुनते हैं १४ फिर इन्द्रके वज्रसे ताड़ितहुये वे मेघ आकाशसे जलछोड़ते हैं सो इन्द्र मेघों करके अपने भृत्योंकी तरह वर्षा करवाताहै १५ और कहीं तो मेघ घटाटोप करदेते हैं और आकाशको ढकदेते हैं और कहीं अंजनके समान काला होजाता है और कहीं जल के छोटे २ किणके वर्षाते हैं १६ इसप्रकार इन्द्र आकाशमें बद्दलों करके विश्वको मण्डित करताहै और कहीं छोटी २ फुहार वर्षाता है १७ इसप्रकार सूर्यकी किरणों से जलको वर्षाताहै और सब जीवों के सुखके वास्ते पृथ्वी में जल वर्षाताहै १८ और हे कृष्ण यह वर्षा समय इन्द्रसे होनेवाली है इसवास्ते वर्षासमय में प्रसन्न हुये सब राजा और हम और अन्य मनुष्य १९ सब उत्सवों करके इन्द्रका पूजन करते हैं २० ॥

इतिश्रीहरिवंशपर्वान्तर्गतविष्णुपर्वभाषायांगिरियज्ञवर्णनोनामद्विसप्ततितमोऽध्यायः ७२ ॥

# तिहत्तरवां अध्याय ॥

वैशम्पायनजी कहनेलगे ऐसे वृद्धगोप का वचन इन्द्र के पूजन विषे सुनके इन्द्रके प्रभावको जाननेवाले भी भगवान् फिर बोलतेभये १ कृष्ण कहता है कि

हम वनचर गोपहैं और सदा गौओं के धनसे जीवते हैं व गौ व पर्वत व वन ये हमारे देवजानो २ व खेती करनेवालों की खेतीही वृत्तिहै व दुकानदारों की दुकानही वृत्तिहै व हमारी परमवृत्ति गौहैं इसप्रकार ये तीनविद्याहैं ३ और जिस विद्याकरके जो युक्तहै उसका वही देवहै व उसको उसी की पूजाकरनी चाहिये क्योंकि उसका वही उपकारहै ४ व जो अन्य के फलको भोगताहुआ अन्यकी सत्क्रिया करै वह मनुष्य यहां व अन्यलोक में दोनोंजगह अनर्थको प्राप्तहोता है ५ व खेतियों का अन्त सीम प्रसिद्धहै व सीमों का अन्त वन सुनेजाते हैं व वनों के अन्त पर्वतहैं व वही हमारी परमगतिहै ६ व इस वनमें कामरूपी पर्वत सुनेजाते हैं और तिन्हों की गुफाओं ७ में तिनहीं के शरीर से उपजेहुये सिंह व्याघ्र भेड़िया आदिक रहते हैं और अपने वनों की रक्षाकरते हैं ८ व वन के छेदनवालोंको त्रासदेते हैं और वनमें रहनेवाले जो इन्होंका तिरस्कार करें तो तिन खोटे वृत्तान्तोंवालों को राक्षस कर्म करके मारदेते हैं ९ व ब्राह्मण तो मन्त्र यज्ञमें तत्परहैं व खेती करनेवाले हलके यज्ञमें तत्परहैं व हम गोप गिरियज्ञमें तत्पर हैं इसवास्ते हमको वनमें इस गोवर्द्धनपर्वतका पूजन करना चाहिये १० और हे गोपो मुझको यह अच्छालगताहै कि गिरि अर्थात् पर्वतकी यज्ञकरो व किसी स्थानमें अथवा वृक्षके नीचे अथवा पर्व्वतमें ११ सुखसे कर्म करके और यज्ञ लायक पवित्र पशुओंको हननकरके और दो यज्ञोंके स्थान रचके फिर सब व्रजको अपनी २ गौओं का दूध इकट्ठा करना चाहिये और क्या विचारकरतेहो १२ और शरदृतुके पुष्पोंसे भूषित गौओं को गोवर्द्धन पै लेचलो फिर दुहने के बाद गौओं को वनमें लेजाओ १३ और यह स्वादुजल और तृण आदि गुणों से युक्त और रमणीक और मेघ और जलके स्थान इन्हों से रहित ऐसी तोफा शरदृतु आरहीहै १४ और सुन्दर पुष्पोंकरके गौर मालूमहोतीहै और बाण अर्थात् झिंटी के पुष्पों करके कहींकाली मालूमहोती है और कठोर तृणों वाली है और मयूरों के शब्दसे रहितवन है १५ और यह ऋतु जलसे रहितहै और विमल है और आकाशमें बगुलोंसे रहितहै और बिजली से रहितहै और मेघ निवृत्तहोगये हैं जैसे दांतों से रहित हाथी १६ व पत्तोंके समूह सुन्दर मेघ की वायु करके व नवीन जलकरके नीचे को दबेहुये सुन्दर मालूम होते हैं १७ व वर्षासे सफ़ेदहुये बादल पगड़ीकी जगह व उड़तेहुये हंस चमरकी जगहहैं व

पूर्णचन्द्रमा छत्रकी जगहहै इसप्रकार अम्बरके अभिषेक होनेकीतरह मालूमहो
नाहै १८ व वर्षाऋतुके अन्त में हंस बहुत से प्रकाशित होरहे हैं व सारस शब्
करहे हैं व जल सूक्ष्मरूपहोरहे हैं १९ व चकवा चकवियों से युक्त तटोंवाली
भागी मण्डलवाली और हंसोंके लक्षणोंसे युक्त ऐसी समुद्र में जानेवाली नदी
अपने पति समुद्रको जाती है २० व कुमोदिनीके पुष्पों से प्रफुल्लित हुआ जल
सुन्दर मालूम होताहै व तारागणों से चित्रित अम्बर होरहा है इसप्रकार रात
दिनकी एकसी शोभाहोरही है २१ व मतवाली कुंज मधुर २ बोलरही है व पकु
पकेहुये पीले २ वर्णवाले व वर्षासे निवृत्तहुये व रमणीक ऐसे खेतों में मनग
ताहै २२ व खोदीहुई नदी और तालाब और बावली इन्होंमें कमल फूल रहे
और खेत व नदी व जोहड़ ये सब अपनी २ शोभाकरके प्रकाशितहोरहे हैं २
व लालकमल व सफेदकमल नीलेकमल ये सब श्रेष्ठ शोभाको प्राप्तहोरहे हैं २
व मितापाग मदको त्यागनेलगे मन्द २ वायु चलती है व बद्दलोंसे रहित आ
काशहै व निभृतरूप समुद्रहै व ऋतुके पर्य्यायसे शिथिलहुये मयूरोंके नृत्यकर
से गिरी हुई पांख ऐसी मालूम होती है कि जनों बहुत नेत्रों से युक्त पृथ्वी
२५ व कीचसे मैलेहुये व प्रकाशित पुष्पोंसेयुक्त और हंस सारस इन्होंके चलने
हलनेसे शोभित ऐसे तीरोंकरके यमुनानदीकी शोभाहोरही है २६ और सम्पू
र्णपकेहुये खेतोंमें और वनोंमें खेतीको खानेवाले और जलके जीवोंको खानेवाले
पक्षी मतवालेहुये विशेष करके शब्द कररहे हैं २७ व मेघके आनेके समय जो
मेघ जिन खेतियोंको सींचदई है वे सब छोटी मस्य अर्थात् घास आदि वर्ग
होगई हैं २८ व मेघमय वामको त्यागके शरदृऋतु के गुण प्रकाशित होरहे
और इसनिर्मल आकाशमें भगवत्कृष्ण चन्द्रमा चमकताहै २९ व गो दूना दूधदेती
है और वृष अर्थात् आम्लि आदि दूने प्रमत्त होरहे हैं और वनोंकी दूनी शोभा
होरही है और खेतियों करके गुणवती पृथ्वी होरही है ३० व नक्षत्र आदि तारा
गण बद्दलों से रहित अर्थात् प्रकाशितहै और जलों में पद्मके पुष्प खिलरहे हैं
और मनुष्यों के मन प्रसन्नताको प्राप्त होरहे हैं ३१ व मेघों से छूटाहुआ सूर्य
आकाश में शरदृऋतु में तीक्ष्ण किरणोंसे शोषणकरताहुआ अपने तेजको प्र
काशै ३२ व अपनी २ सेना को युक्तकिये पृथ्वीके जीतने की इच्छा करनेहुये
ऐसे राजा आपसके देशोंके सम्मुख आते हैं ३३ व जीयापोताके पुष्पोंसे ताम

वर्णवाली व विचित्र व कान्तिवाली ऐसी बँधीहुई वनकी पंक्तियों में मनलगन। है ३४ व वनोंमें शोभावाले वृक्ष प्रकाशित होरहे हैं और आसना, सातला, कचनार इन्होंके फूलों से पुष्पित होरही है ३५ व शरपुंखा, दती, प्रियगुवृक्ष और सुमरापे चिकायें गीलीहोरही हैं ३६ व यह शरद्ऋतु व्रजमें ऐसी मालूम होती है कि जैसे प्रकाशवाली स्त्री विचरतीहोवे तैसे ३७ व निश्चय देवताओं करके वढाहुआ और मेघ कालके सुख का स्थान और पक्षियों का स्थान ऐसा इस पर्व्वतरूप देवको देखते बोधकरारहे हैं ३८ व वर्षाकाल व्यतीत होनेकेबाद इस प्रकार श्रेष्ठ खेतीवाली शरदृतु प्राप्तहोनेसे नीला और चन्द्रमाके समान वहुत से पक्षियों करके ३९ और फलों करके और पीपसियों करके जैसे इन्द्रके धनुष् से मेघ की शोभाहोवे तैसे ४० सुशोभित यह गोवर्द्धन पर्वत होरहाहै और भवनोंके आकार वृक्षोंवाला और श्रेष्ठलता आदिकोंमे मण्डित और तोफा जड और पेडोंवाले वृक्षों मे युक्त और सुन्दर वायुसे युक्त ऐसा गिरिदेव अर्थात् गोवर्द्धन को हम गौओं के अर्थ पूजेंगे ४१ व गहनों से युक्त सींगोंवाली और मोरके चन्दों के गूथेहुये मुकुटोंवाली और लम्बी २ घण्टाओंसे युक्त और शरद् ऋतुके पुष्पों से युक्त ४२ ऐसी गौओंको कल्याणके वास्ते पूजो और गिरियज्ञ अर्थात् गोवर्द्धन की यज्ञकरो और इन्द्रकी पूजा तो देवते करो हमको तो यह पर्वत पूजना चाहिये ४३ व हम हठमे गोयज्ञ करेंगे इसमें सदेह नहीं और जो तुम्हारी मेरे विषे प्रीतिहै और जो तुम मेरे प्यारेहो तो ४४ तुमको गौही निरंतर पूजनी चाहिये इसमें सदेह नहीं और समझाने से तुम्हारे कल्याणकेवास्ते यह प्रीतिहो ४५ व यह मेरावचन सत्यहै तुम विनाविचारे करो ४६ ॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशपर्वान्तर्गतविष्णुपर्वेभाषायांशरद्वर्णनेत्रियसप्ततितमोऽध्यायः ७३ ॥

## चौहत्तरवां अध्याय ॥

वैशम्पायनजी कहनेलगे ऐसे गौओंमें जीविकावाले गोप दामोदरका वचन सुन के और तिसकी वाणीरूपी अमृतवत् को पीतेहुये शंका से रहित बोले १ हे कृष्ण यह तेरी वालक की मति गोपों को हर्ष वढानेवालीहै और हम सबको व गौओं को तेरीबुद्धि वढातीहै २ व बुद्धि पैदाकरती है व तू गति है व रति है व तूही जाननेवाला व पणहै व भयसे अभय को देनेवालाहै व प्यारोंका प्यारा

है ३ व हे कृष्ण तेरे कर्त्तव्य में यह व्रज गोकुल क्षेमवाला है और आनन्द व वमताहे व वैरियोंसे रहितहे व जैसे स्वर्ग में सुखहे तैसे यहांहे ४ व हमलोग आपकी जन्म प्रभृतियों करके व पृथ्वी में दुष्कर पराक्रमों करके व अभिमान से विस्मित होरहे हैं ५ व बलकरके और यशकरके तुम मनुष्यों में ऐसे उत्तमहो कि जैसे देवताओं में इन्द्र ६ व तीक्ष्ण प्रतापकरके व दीप्तिकरके व पूर्णवाक्य मनुष्योंमें उत्तमहो जैसे देवताओं में सूर्य ७ व कांतिकरके लक्ष्मीकरके प्रसन्नता करके व हँसताहुआ मुखकरके तुम मनुष्यों में ऐसे उत्तमहो कि जैसे देवताओं में चन्द्रमा ८ व बलकरके व शरीरकरके व बालकपना के चरित्र करके तेरेसदृश शक्तिधारण करनेवाला कोई भी मनुष्य नहीं है ९ और जो तुमने पर्वतकी पूजा करने को वचन कहाहै तिसके उल्लंघने को कौन समर्थहै जैसे समुद्रकी वेलाको तैसे १० व हे पुत्र यह इन्द्रका उत्सव यहां रहो हम गोवर्द्धन पर्व्वत का उत्सव गोपों के व गौओं के हितके वास्ते करेंगे ११ व गोप कहरहे हैं कि वर्त्तनों को इकट्ठेकरो व दूधको इकट्ठाकरो व जलों के सुन्दर कलशे पूर्णकरो १२ व बड़े वर्त्तन दूधकरके पूर्णकरो व भक्ष्यपदार्थ व भोज्य व पेय ये सब ग्रहणकरो १३ व मासके वर्त्तन व चावलों के वर्त्तन स्थापितकरो व सब व्रजका तीनदिनतक दूध इकट्ठाकरो १४ व यज्ञमें बलिके अर्थ महिषआदि पशुओं को प्रवेश करो और सब गोपों को मंगल देनेवाले इस यज्ञको प्रवर्त्त करो १५ व आनन्द को उत्पन्न करनेवाला यह व्रज और अतिआनन्द से युक्त गोप्यों का कुल सब भेरीआदि बाजों से युक्त तिस यज्ञ में प्राप्त होनेभये और बैल शब्द कररहे हैं १६ व बछड़े हुंगा ऐसाशब्द कररहे इसप्रकार वह यज्ञ गोपों को हर्ष बढ़ानेवाली होतीभई १७ जिस यज्ञ में दही के ह्रद बनरहे और दूधकी खोदीहुई नाड़ी भररही १७ व मासों की राशि से युक्त और प्रकाशमान पर्व्वतसरीखा चावलों का कूट बनरहा है इस प्रकार वह गोवर्द्धन यज्ञ प्रवृत्त होती भई १८ और वह यज्ञ प्रसन्न गोपों से युक्त है और गोपियों से शोभित है और सब यज्ञ के पाक करनेवाले आदिकोंसे युक्त वह यज्ञविधि होगई १९ तब वे गोप तिस पर्वत यज्ञको ब्राह्मणों के संग शुभदिन में करतेभये और यज्ञके पूजनके अंत में तिस यज्ञके अन्नको और तिस उत्तमदूध और दहीको २० व मासको अपनी माया से पर्वत में देव रूप धारण करके श्रीकृष्ण भोजन करनेलगा और इच्छापूर्व्वक उत्तम ब्राह्मणों

भोजनकरके तृप्तहोके २१ प्रसन्नमनवाले आशीर्वाद देके यथासुख से खड़े होते भये और बाकी के अन्नको कृष्ण भोजन करताभया और दूध पीताभया २२ फिर भोजनकरे पीछे दिव्यरूप करके ऐसे कहनेलगा कि मैं तृप्तहोगया और फिर हँसनेलगा और तिस पर्व्वतके आकारवाला और दिव्यमाला और चन्दन का लेपन किये हुये २३ व पर्वत की शिखापै स्थित ऐसे श्रीकृष्ण को वे सब गोप देख के तिस पर्व्वत की प्रधानता जानतेभये और श्रीकृष्ण भगवान् भी तिसी कृष्णरूप से तिन गोपों के संग २४ तिस गोवर्द्धन देवको नमस्कार करतेभये और वे सब गोप विस्मितहुये तिसकेप्रति बोले २५ हे भगवन् हम तेरे वशमें हैं और आपके दासहैं सो हम क्याकरें ऐसे सुनके वह देव पर्व्वत रूप वाणीकरके बोला २६ हे गोपो अबसे लेके जो गौओं में दया तो मेरापूजन कियाकरो और मैं तुम्हारा प्रधान देवहूं और सब कामों को करनेवाला हूं २७ व मेरे प्रभाव से कई हजार गौओंके समूह चारोंओर विचरते रहैं और भक्तोंका तुम्हारा वन वन में कल्याण होगा २८ और तुम्हारे संग में इन्द्रकी तरह रमण करूंगा और जो ये नदगोप आदि प्रसिद्ध गोपहैं २९ इन्हों पै प्रसन्नहुआ मैं बहुतसा धनदेऊंगा और बच्चों से युक्त गौओं का समूह मेरे विषे तृप्तिपर्य्यंत विचरो ३० और इसी प्रकार करने से मेरी परम प्रीतिहोगी इसमें संदेह नहीं और फिर तिन गौओंके समूहके समूहों को पूजन और आरती करने के वास्ते इकट्ठे करतेभये ३१ और चारों तरफ बैल और बच्छेयुक्त होरहे और वे सब गो प्रसन्नहुई और मुकटोंवाली और गुच्छे बाजूबन्द इन्हों से युक्त ऐसी गायें हैं ३२ और गलों में मालाधारण किये ऐसे हजारों गोपाल इकट्ठे होतेभये और वे गोपाल द्रव्यों को गिननेलगे ३३ और भक्तिसे युक्तहुये और चदनको लगानेवाले और रक्त और पीले और सफेद वस्त्रोंको पहनेहुये और मोरके चदोंका आभूषण बनाके हाथों मे पहनेहुये ३४ और मयूरों के चदेआदि बालों में लगायेहुये ऐसे गोप तिस पूजापै अधिक शोभित होतेभये ३५ व अन्य गोप बैलों पै चढतेभये व कईक नृत्य करतेभये व कईक गोप जल्दी जल्दी गमन करतेहुये गौओं को घेरनेलगे ३६ इसप्रकार यह गौओं का नीराजन अर्थात् आरती का उत्सव गोपों ने किया और जब यह उत्सव होचुका तब तिसी देहसे वह गोवर्द्धनरूप देव अन्तर्द्धानहोगया ३७ व पश्चात् ये सब गोप और कृष्ण तिस गिरिगत के आश्चर्य से विस्मितहुये गमन

प्राप्त होतेभये ३८ व वृद्ध व बालक आदिगोप तिस कृष्णकी स्तुति करतेभये ३९॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशपर्वणिभाषायांगिरियज्ञप्रवर्त्तनेचतुस्सप्ततितमोऽध्यायः ७४॥

# पचहत्तरवां अध्याय ॥

वैशंपायनजी कहनेलगे जब इसप्रकार इन्द्रका उत्सव दूर होगया तब क्रोध करके इन्द्र प्रवर्त्तक नामवाले मेघको कहनेलगा १ कि हे मेघों में श्रेष्ठ मेरा वचन तुम सुनो जो तुमको मेरी प्रसन्नता करनी है २ तो वृन्दावन में प्राप्तहुये दामोदरआदि इन गोपोंको जो मेरा उत्सव दूर करदियाहै ३ और इन्हों के गौओं की ही परम आजीविकाहै इसवास्ते इन्हों को गोप कहते हैं सो तुमको सात दिन तक वर्षा और वायु करके तिन गौओं को पीड़ा देनी चाहिये ४ व ऐरावतहस्ती पै चढ़के मैं आप दारुण वायु और वर्षा और बिजली के शब्दों को करूंगा ५ और तुम तेजवर्षा करोगे और वायुचलाओगे तब वन्द्राओंसमेत वे गौवें मर जावेंगी ६ इसप्रकार तिन सब मेघोंको वह इन्द्र कृष्णसे निरादरहुआ तिन मेघों को आज्ञा देताभया ७ फिर वह घोर और भयको करनेवाले ऐसे कालेमेघ पर्वत के समान आकाशको आच्छादन करतेभये ८ व बिजली चमकतीहुई और इन्द्र के धनुषसे विभूषित ऐसे मेघ आकाशमें अंधेरा करतेभये ९ व हाथियोंकी तरह व कईक मगरमच्छों की तरह व कईक सर्पोंकी तरह इसप्रकार भयंकर मेघ आकाशमें विचरनेलगे १० फिर वे आपसमें हाथियों के समूहकी तरह इकट्ठे होके आकाशको आच्छादन करतेहुये और दुर्दिन करतेभये ११ व मनुष्यके हाथके समान व हाथी की सूंड के समान ऐसी निरन्तरधारा वर्षानेलगे १२ तब ये गोप आदि मनुष्य आकाशमें स्थित समुद्र माननेलगे और अगाध दुर्दिन मानते भये १३ व आकाश में पक्षियों से उड़ा नहींगया व जब आकाशमें मेघ गर्जने लगे तब मृग आदि जीव भाजनेभये १४ व सूर्य्य चंद्रमा नक्षत्र ये सब दारुण मेघों करके ढकगये और अति वर्त्तने से मनुष्यों का विरूपहोगया १५ व मेघों के समूह करके ग्रह व तारागण व चन्द्रमा इन्होंकी कान्ति चलीगई और सूर्य्य की किरणों के बिना कान्ति से रहित आकाश होगया १६ व बारम्बार मेघका जल बरसने से सब पृथ्वी जलमयी होगई १७ और मोर मे इ मिश हुये मधुर बोलनेभये और नानास्थानके जलहद्धिको प्राप्तहोनेगये १८ व मेघों के गर्जने

से डरतेहुओं की तरह वृक्ष और तृण कांपने लगे १६ व लोकों का अन्तकाल की तरह एकार्णवारूप पृथ्वी होतीभई फिर भयसे पीडितहुये गोप विचार करने लगे २० व तिस उत्पातरूपी मेघ के वरसने से वहुतसी गौ पीडित होनेलगीं और कितनीक गौ हभा ऐसा शब्द करनेलगीं और कितनीक गौ दुःखितभई थाभ की तरह हलती नहीं हुईं और कितनीक पैर और सक्थि चरण इन्हों को नहीं कँपानेलगीं और कितनीक मुख और खुर इन्होंका यत्न नहीं करतीभई २१ व कितनीक रोमों को खडेकिये और गीले शरीर को धारण करती भई और कितनीक कूख और थनोंको सुकडाने लगीं २२ व कितनीक प्राणों को त्यागती भई और कितनीक हारीहुई गिरपडीं और कितनीक वच्चों करके सहित गौ बुदों करके कापने लगगईं २३ व और कितनीक अपने वच्चों को छाती में लगाके खडी होगईं और कितनीक नीचे को मुख किये और निराहार और कृशपेटवाली २४ व कांपती हुई पृथ्वी में गिरपडीं इस प्रकार वे गौ और वच्छे वर्षा से पीडित होतेभये और कृष्ण आदि वालक नीचे को मुख किये खडे होते भये २५ तव पीडितहुये वे गोप दीन मुखसे कृष्णके प्रति यह वोले कि हमारी रक्षा करो तब इस प्रकार दुर्दिन से उपजा दुःख गौओं को देखके २६ व मरने की तरह गोपों को देखके श्रीकृष्ण क्रोध करतेभये और यह चिन्तवन वेग से किया कि मुझको उपाय देखा है इसप्रकार उन्होंके प्रति प्रियवचन वोला अव इसपर्वतको वृक्षोंसमेत उखाड़के मैं गौओंका स्थान वनाऊं हूं २७ व इस दुःख को दूरकरूंहूं और यह पर्वत दूसरी पृथ्वी की तरह मुझको धारण करना चाहिये २८ व इसप्रकार करने से सब व्रजके मनुष्य और गौ मेरेवशमें होजायँगी ऐसे सत्य पराक्रमवाले श्रीकृष्ण चिन्तवनकरके २९ अपनी वाहुओंका वल दिखावते हुये तिस पर्वतके समीपमें गये फिर तहां जाके अपने हाथोंसे तिस पर्व्वत को उठावते भये ३० फिर एक हाथमें धारण किया हुआ वह पर्वत गुहाके आकार शरीरसे घरकी तरह वनगया ३१ व पृथ्वीसे उखाड़ाहुआ तिस पर्वतकी शिखर के शिथिलहुये छोटे २ पत्थर और वृक्ष गिरनेलगे ३२ व सब तरफमें शिखरके पत्थर गिरनेसे और पर्वतकी शिखर निवृत्त होनेसे वह अचलरूप पर्वत आकाशमें स्थिर होगया ३३ व तिस पर्व्वतमें झिरताहुआ जल और मेघकी धारा एकताको प्राप्तहोगईं और पत्थरों के गिरनेसे वह पर्वत चलायमान होगया ३४

व विशेष करके वर्षतेहुये मेघोंका शब्द और तिस पर्वतसे गिरतेहुये पत्थरोंका शब्द और वायुका शब्द और गर्जने का शब्द कुछ भी मनुष्य नहीं जानते भये ३५ व पर्वतसे मिलीहुई मेघोंकीधारा और तिस पर्वतसे झिरताहुआ जल ये दोनों मिले हुये की तरह मालूम होने लगे ३६ व विद्याधर, उरग, गन्धर्व अप्सरा ये सब आपसमें यह बतलानेलगे कि ३७ पाखोंकरके उडके यह पर्वत आकाशमें आगया है और वह पर्वत हथेली पै धराहुआ जो पृथ्वीमें उखाड़ा हुआ जो था तिसके ऊपरकी पीतलकी खानि सुवर्णके अंजनके समान प्रकाशमान होरही ३८ व तिसकी कईक शिखर तो शिथिल होगईं और कईक तिसकी शिखर आधी २ गिरगईं इसप्रकार तिसकी शिखर मेघके वर्षने से होतीभईं ३९ व कांपतेहुये तिस पर्वतके ऊपरके वृक्षोंके पुष्प पृथ्वीमें खण्ड २ गिरने लगे ४० व तिस पर्वतके भारी २ मस्तक ऊपरके घरोंसे विभूषित पृथ्वीमें कटके गिरनेभये ४१ व सर्पोंके पति क्रोधसे युक्त होतेभये और आकाश में विचरनेवाले पक्षी दुःखित होतेभये और तिस वर्षाके भयसे पक्षी पीडाको प्राप्तहोके उड़उड़के नीचेको मुखहुये पृथ्वीमें गिरतेभये ४२ व क्रोधयुक्तहुये सिंह गर्जनेलगे जैसे मेघ और गर्गरोंकी तरह मथन करतेहुये शार्दूल बोलनेलगे ४३ व विषमकी जगह एकसाहुआ और समकी जगह दुर्गमहुआ और फटी देहवाला ऐसा वह पर्वत अन्यही प्रकारका दीखनेलगगया ४४ व जियादा मेघवर्षनेसे तिसका ऐसारूप होताभया कि जैसे त्रिपुरासुरके युद्धमें शिवजीकी थामलगा रुद्रहो तैसे और श्रीकृष्ण के बाहुरूप दण्डसे वह महान् पर्वत नीलामेघसे ढकाहुआ छत्रकी तरह मालूम होनेलगा ४५ व मेघोंकरके सोवते हुयेकी तरह और गुहाके मुखों से नेत्र मिचेहुयेकी तरह इसप्रकार कृष्णकी बाहुओं के ऊपर सोवताहुआ पर्वत मालूम होनेलगा ४६ व पक्षियों से रहित वृक्षों के और मयूरों से रहित वनों के शब्द होनेसे वह पर्वत निरालम्बकी तरह दीखनेलगगया ४७ व शूरशब्द करतेहुये और शिखरपै चलायमान होनेहुये ऐसे पर्वतरेचन और शिखर ज्वर से युक्तकी तरह दीखनेलगे ४८ व तिस पर्वतके शिखरपै प्राप्तहुये और पवनके बाहनवाले और इन्द्रकरके ताड़ित ऐसेमेघ अक्षय जलको छोड़तेभये ४९ और वह कृष्ण की भुजा के ऊपर लम्बमान पर्वत ऐसे शोभित होताभया कि जैसे चक्र में आरूढ़ राजासे पीड़ित देश ५० व वह मेघका समूह तिस पर्वत को प्राप्तहोके

ठहरताभया जैसे बड़ा पुरको आगेकरके बढेहुये देश रहते हैं ५१ व गोपों की रक्षाकरनेवाले भगवान्कृष्ण तिस पर्वतको हाथमें उठाके और तोलके फिर हँसते हुये गोपों के प्रति ब्रह्माकीतरह स्थितहोके वचनबोले ५२ यह देवताओं को भी असम्भाव्य मुझको दिव्य विधि से पर्व्वतकाघर बनादिया है सो हे गोपो तुम गौओं के समूह को यहां लेआवो ५३ और वायुसे भी रहित इस जगह सुख से वासकरो ५४ व जैसे श्रेष्ठहो व जैसे सुखहो व जिसप्रकार सारहो तैसेही इस जगहका विभाग करलेवो और वर्षाका निवारणकरो ५५ व पर्वतको उखाड़ के यह पृथ्वी मैंने बहुत सुन्दर बनाई है सो यहां में त्रिलोकी के भी रखनेको समर्थ हूं फिर इस व्रजका तो क्या कहनाहै ५६ पश्चात् इस वचनको सुनके किलकिल शब्द से युक्त और गौओं के रांभने के शब्दसे युक्त तुमुल अर्थात् रण के शब्द की तरह तिन गोपोंका शब्द मेघके शब्दसे भी अधिक मालूम होताभया ५७ व फिर इस प्रकार शब्द करके वे गोप गौओं के संग तिस पर्वतके विमल और गह्वर उदर में प्रवेश होतेभये ५८ व कृष्ण भी तिस पर्व्वत की जड़में थम्भरूप खड़े हैं और एकही हाथसे तिस प्रियरूप पर्वत को धारण कररहे हैं जैसे अभ्यागतको ग्रहणकरै तैसे ५९ व सब व्रजके मनुष्यों को अपने बर्तनों से युक्त गाड़े वर्षा के भयसे तिस पर्वतका रचाहुआ घरमें प्रवेशकरदिये ६० व पश्चात् वह समर्थ इन्द्र कृष्णको अति दैवमानके और तिसके कर्मको देखके मिथ्या प्रतिज्ञा वाला होके मेघोंको निवारण करताभया ६१ और जब सातरात्रि व्यतीत होगई तब मेघों के संग स्वर्गलोकमें चलागया ६२ व पश्चात् सातरात्रि के व्यतीत होने के बाद बादलों से रहित विमल आकाश होगया और दीप्तसूर्य्य होगया ६३ व श्रमसे रहित गौ तिसी मार्गकरके आवतीभई और वह गोपोंका समूहभी फिर अपने स्थान में आवता भया ६४ व श्रीकृष्णभी तिस पर्वत को तिसी जगह प्रसन्न होके निश्चल स्थापित करतेभये ६५ ॥

इति श्रीमहाभारते हरिवंशपर्वणि विष्णुपर्वणि भाषायां गोवर्द्धनधारणे एकसप्ततितमोऽध्यायः ७१ ॥

## बहत्तरवां अध्याय ॥

वैशम्पायनजी कहनेलगे और गोवर्द्धन धारणकियेहुयेको देखके और गोकुल की रक्षाकीहुई को देखके कृष्णके दर्शन करनेको इन्द्र आताभया १ व जलके

गर्जित बद्दलके समान आकारवाला और मतवाला ऐसे ऐरावत हस्ती पै चढ़ो पृथ्वीतलमें आवताभया ३ फिर वह इन्द्र गोवर्द्धन पर्वतकी शिलाके ऊपर बैठेहुये श्रीकृष्णको देखताभया पश्चात् तिसबालकको बड़े तेजसे दीप्त और अविनाशी व गोप वेषको धारणकिये ऐसे विष्णुको प्रीतिसे प्राप्तहोगया ३ फिर कमलसरीखे नेत्रोंवाले और बद्दलसरीखे वर्णवाले और श्रीवत्स लक्षणसे युक्त ऐसे श्रीकृष्णको सहनेत्रोंसे इन्द्र देखताभया ४ पीछे शोभाकरकेयुक्त और मृत्युलोकमें देवताओंके समान और शिलाकी पीठपै बैठेहुये ऐसे श्रीकृष्णको देखके इन्द्र लज्जित होगया ५ व जिसके बैठेहुयेके दोनोंतरफ अंतर्हितहुये गरुडजी अपने पाखोंकरके छाया करहे ६ व गुप्तवनमें प्राप्तहुये और लोकोंके वृत्तान्तमें तत्पर ऐसे श्रीकृष्णको वह इन्द्र हस्तीको त्यागके प्राप्तहोताभया ७ व दिव्यमाला व चन्दनका लेप कियेहुये और हाथमें वज्र लियेहुये ऐसा देवराज इन्द्र तिसके समीपजाके शोभितहोता भया ८ व सूर्य्य के समान कान्तिवाला और बिजली के समान तेजवाला मुकुट करके और बिजली के समान कान्तिवाले और हीरासे जटित कुण्डलों करके शोभित मुखवाला है ९ व कमलसरीखी कान्तिवाला और पाच गुच्छों वाले ऐसे हारकरके तिसकी छाती विभूषितहै १० व ऐसा वह इन्द्र अपने कामरूपी हजार नेत्रोंकरके श्रीकृष्ण को देखताहुआ ११ दिव्यस्वरूपकरके मधुरवचन बोला कि हे कृष्णकृष्ण हे महाबाहो बन्धुओंको आनन्द बढ़ानेवाले १२ आपने गौओंमें प्रीतिकरके प्रति देवकर्म किया और जो तुमको युगांतसरीखे मेरे मेघोंसे गौओंकी रक्षाकरी १३ तिससे मैं प्रसन्नहोगया और स्वायम्भुव योगसे जो यह पर्वतों में उत्तम गोवर्द्धनपर्वत १४ घरकीतरह आपने आकाशमें उठालिया ति- समें कौन आश्चर्य नहींहै और हे महाराज जब मेरा उत्सवका निषेध होगया था तब मैंने क्रोधकरके १५ सात दिनतक अति वर्षाकरी सो वह मोटी वर्षा भी आपने हटाई १६ और वह वर्षा मेरेहोतेहुये देवताओं करके और दैत्यों करके भी निवारण नहीं होसक्ती है सो बड़ा आश्चर्य है और हे कृष्ण मुझको तुम बड़े प्रिय लगतेहो क्योंकि जो तुम मनुष्य शरीरको धारण करनेवाले १७ और कोपसंयुक्त ऐसे तुम सम्पूर्ण वैष्णवतेजकरके गुप्तकरतेहो और सो मैं यह मानता हूं कि आपने देवताओं का कार्य सिद्ध करदिया १८ व तुम अपने तेजसे युक्त हुये मनुष्य भावको प्राप्तहोके स्वर्गमें के कार्यके वास्ते स्थित होरहेहो सो हम

में कुछ हास्य नहीं है १६ और तुम सनकार्यों में आगे प्राप्तहोनेवाले देवताओं के नेताहो व सब देवताओं के और लोकों के तुम्हीं एक सनातनहो २० व जो आपके भारको उतारे ऐसे दूसरे को में नहीं जानताहू और जैसे शेषनाग इस संसारके भारमें युक्तहोरहाहै २१ इसीप्रकार गरुडकी सवारीवाले तुम देवताओं के भारमें युक्तहो और हे श्रीकृष्ण तिसी आपके शरीर से ब्रह्माजी ने संसार में उत्तम मनुष्य रचेहैं २२ जैसे अन्य धातुओं में से सुवर्ण तैसे और तुम स्वयम्भू भगवान् आपही वृद्धि और अवस्था करके युक्तहोजातेहो २३ और हे भगवन् आपकी गति जाननेको कोई समर्थ नहींहै जैसे पगुला मनुष्य जल्दचलनेकी गति नहीं जानेहै तैसे और पर्व्वतों में तो हिमाचल पर्व्वत श्रेष्ठहै और अगाध जल के ह्रदोंमें वरुणका स्थान अर्थात् समुद्र उत्तमहै २४ और पक्षियों में गरुड उत्तम है व इसीप्रकार देवताओंमें आप श्रेष्ठहो और जलों के नीचे लोक वसता है व तिस जलके ऊपर पर्वतहै २५ व पर्वतों के ऊपर पृथ्वी है व पृथ्वी के ऊपर मनुष्यहैं और मनुष्यलोकसे ऊपर पक्षियों की गति कही है २६ और आकाशके ऊपर स्वर्गका दरवाजा कान्तिवाला सूर्य है व तिससे ऊपर देवलोकहै और तहां विमानों में बैठके जानाबनताहै २७ हे कृष्ण जहा मैं देवताओंका मालिक इन्द्र ऐसी पदवीको पारहाहू व स्वर्गसे ऊपर महर्षियों करके पूजित ब्रह्मलोक है २८ तहा चन्द्रमा और श्रेष्ठ नक्षत्रों की गतिहै व तिससे ऊपर गोलोक है और तहा साध्यसंज्ञक देवतेहै वे तिसलोककी पालना करतेहैं २९ सो हे कृष्ण वह लोक सबसे ऊपर महाआकाश में है व तिससे भी ऊपर ऊपर आपकी तपोमयी गति है ३० तिसको ब्रह्माजी से पूछतेहुये भी हम नहीं जानतेहैं और न्यूनकर्म करनेवालों के नीचवलेलोकहैं और तिनमें नागलोक अर्थात् पाताललोक दारुण है ३१ व सब कर्मों में रहनेवालों का पृथ्वीलोक है और सब कर्म्म का क्षेत्र है और तुल्य वृत्तिवाले अस्थिर पक्षियोंका वायुके विषयकरके आकाशलोकहै ३२ और शम दमोंसे युक्त और अच्छे कर्म के करनेवालों का स्वर्गलोक है और ब्रह्मचर्य में युक्त पुरुषों की तहा गतिहै ऐसा ब्रह्मलोक है ३३ व गौओं का जहा गोलोक है वह बड़ी दुर्ल्लभ गति है और हे कृष्ण वह लोक दुःख पानाहुआ गौओं के उपद्रव हटा के तुमको स्वच्छ करदिया ३४ इसवास्ते गौओं के आज्ञा से भेराहुआ और ब्रह्मा के गौरव से तुमको प्राप्तहुआहूं और हे कृष्ण सुनो दा

में रहजायगा व अच्छी खेतियोंवाली सीम होजायँगी ५५ व तिस वर्षासमय के व्यतीत होजानेमें बढ़ेहुये गामोंसे युक्त पृथ्वी होजावेगी और शोभावाले मार्ग होजावेंगे व फलवाले तृण होजावेंगे ५६ व ईखोंवाले देश होजावेंगे व यज्ञप्रवर्त्त होजावेंगी तब शरद् कालमें सोके उठेहुये तुम्हारे विषय पुण्य प्रवर्त्त होवेंगे ५७ व हे कृष्ण सम्पूर्ण इसलोकमें व स्वर्गलोक में मनुष्य तुमको व मुझको ध्वजा के आकार यष्टियों के विषे पूजेंगे ५८ व पृथ्वीतल में महेंद्र और उपेंद्र ऐसे हम दोनों को जो पूजेंगे ५९ व प्रणाम करेंगे तिन्हों के कुछु दुःख नहीं होगा ऐसे कहके फिर वह इन्द्र दिव्य दूधकेसे भरेहुये तिन कलशों को ग्रहणकर ६० अभिषेक अर्थात् गौओंका राजा करताभया व गोविन्द यह नाम निकालताभया व पश्चात् अभिषेक होनेलगा तब गौओं के समूह इकट्ठे होके ६१ तिस अविनाशी श्रीकृष्ण को दूधकी धारों से सींचनेलगगईं व अमृत के संग स्वर्ग से मेघ वर्षने लगगये ६२ और वनके वृक्षों के वृक्षों का दूध चन्द्रमा के समान सफेद निकलके गिरताभया ६३ व आकाश से देवता पुष्पों की वर्षा करते भये और बाजे बजाने लगते भये और मन्त्रों में तत्पर मुनि वाणियों करके स्तुति करनेलगे ६४ व तिस एकार्णव जलको सुखा के सुन्दर शरीर को पृथ्वी धारण करतीभई व समुद्र शांतिको प्राप्त होताभया व जगत्को हितदायक पवन चलनेलगी ६५ व अपने मार्गमें स्थितहुआ सूर्य प्रकाशमान होताभया व नक्षत्रोंसे युक्त चन्द्रमा होगया व अति वृष्टिआदि सब उपद्रव शांत होगये व वैरसे रहित राजा होतेभये ६६ व पीपसी, पत्ते, पुष्प इन्हों से युक्त वृक्ष होतेभये व हाथियों के मद झिरने लगगया और वनमें मृगप्रसन्न होतेभये ६७ और पर्व्वतों में उपजी हुई धातुओंसे तिन पर्व्वतोंकी शोभा होतीभई इसप्रकार सब संसार स्वर्ग की तरह अमृतसे तृप्तहुआ प्रतीत होने लगगया ६८ और तब श्रीकृष्ण के अभिषेक समयमें दिव्यस्वर्ग से रस गिरताहुवा और गौओंके संग अविनाशी गोविन्दको इन्द्र अभिषेक करताभया ६९ और दिव्यमाला और वस्त्रों को धारण कियेहुये श्रीकृष्णके प्रति इन्द्र कहनेलगा हे कृष्ण यह तो तुम्हारा निरोग गौओं में प्रथम किया है ७० और दूसरा मेरे आगमन के कारण को तुम सुनो तुमको जल्द कंसको मारके कार्यसिद्ध करना उचितहै और अश्वरूपको धारण किये हुए केशी दैत्य को मारो ७१ और सदा अरिष्ट करनेवाले अरिष्ट दैत्यको मारो

होवेगा तब मनुष्यों में शूरवीर और अतिमनुष्य कर्म करनेवाले ऐसे ८८ तिन राजाओंकी विजयको यशकरके भोगनेवाला अर्ज्जुनहोवेगा और तुम तिससे युक्त करोगे सो हे कृष्ण यह सब मेरा कहा तुमको करनेलायक है ८९ क्योंकि यदि मैं और देवते तुम्हारे प्रिय कहाते हैं इसप्रकार इन्द्रके वचन सुनके गोविंद भावको प्राप्तहुआ ९० वह कृष्ण प्रसन्नमनसे युक्त यह प्रति वचन कहनेलगा हे इन्द्र तेरे दर्शन से मैं प्रसन्न होगया ९१ और जो तुमने कहा है सो सब ठीक है और तुम्हारे भावको मैं जानताहूं और अर्जुनके सम्भवको भी जानताहूं ९२ और पाण्डुराजाके अर्थ दईहुई पिताकी बहिनको भी जानताहूं और धर्म्म के पुत्र युधिष्ठिर को भी मैं जानताहूं ९३ और वायु की सन्तान भीमसेन को भी जानताहूं और अश्विनी कुमारों के रचेहुए भी नकुल व सहदेव इन नामोंवाले और माद्रीकी कुक्षिमें उपजेहुए ऐसे ९४ दो पुत्रों को जानताहूं ९५ और पिता की बहिन से उत्पन्नहुआ और सूतभावको प्राप्तहुआ और कन्यासे उपजा ऐसे सूर्य्य के पुत्र कर्णको भी मैं जानताहूं ९६ व युद्ध की इच्छा करनेवाले धृतराष्ट्र के पुत्रोंको भी जानताहूं ९७ व पाण्डुराजाके शापरूप वज्रसे उपजी मृत्यु को भी मैं जानताहूं सो हे इन्द्र तू स्वर्गलोकमें देवताओं के सुखके वास्तेजा ९८ व अर्जुनकाभंग मेरे आगे कोई नहींहोगा और अर्ज्जुन के अर्थ अक्षतरूप पाण्डवोंको निवृत्तरूप भारत से कुन्ती को दिखानेवास्ते निकासूंगा और हे इन्द्र तू जो कहै है सो तेरे ९९ पुत्र अर्ज्जुन को तेरे स्नेहसे युक्तहुआ मैं भृत्यकी तरह रक्खूंगा १०० ऐसे सत्यसे युक्त श्रीकृष्ण के प्रिय वचनसुनके वह इन्द्र स्वर्ग में जाताभया १०१ ॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशपर्व्वान्तर्गतविष्णुपर्व्वभाषायांगोविंदाभिषेकेपटसप्ततितमोऽध्यायः ७६ ॥

# सतहत्तरवां अध्याय ॥

वैशम्पायनजी कहते हैं—ऐसे कहके जब इन्द्र चलागया तब व्रजवासियों से पूजितहुआ और गोवर्द्धन को धारण करनेवाला वह भगवान् अपने व्रज में आवताभया १ फिर तब कृष्णकी जानिके वृद्धगोप तिस कृष्णकी प्रशंसा करनेलगे और यह कहनेलगे कि हम तेरे वृत्तान्त करके धन्य हैं २ व गौओं की वर्षाके भयसे रक्षाकरी और हमारी महाभयसे रक्षाकरी है और हे गोविंद देवता-

ओंकी तुल्य पराक्रमवाले ३ अमानुष अर्थात् देवकर्म को हम देखते हैं और हे कृष्ण पर्वतके धारण करने से तुमको हम देव जानते हैं ४ व हे महाबलवाले तू कोई रुद्रोंके बीचमें है अथवा कोई मरुत् सञ्ज्ञक देवताओं में है अथवा वसुओं मेंसे कोई है और तेरापिता वसुदेव किसवास्ते है ५ व बाल्यअवस्था में यह तेरा बल व क्रीड़ा व तेराजन्म हमारे बीचमें निंदितहै और हे कृष्ण तेरी दिव्य चेष्टा हमारे मनों को शङ्कितकरैहै ६ किसवास्ते तुम गोप वेषको धारण किये हमारे विषे रमतेहो सो यहनिंदितहै और लोकपालोंके समान उपमावाले तुम गौओं को क्यों चरातेहो ७ व तू कोई देवहै अथवा दानवहै अथवा यक्षहै अथवा गन्धर्वहै और तू हमारा बान्धवहुआहै और जो तूहै वही है तेरे अर्थ नमस्कारहै ८ व किसी कार्य्यके वास्ते तू यहां अपनी इच्छाकरके विचरता है और हम सब तेरे अनुचरहैं और तेरी शरणहैं ९ वैशम्पायनजी कहनेलगे कमलसरीखे नेत्रों वाले श्रीकृष्ण ऐसे गोपोंका वचन सुनके आयेहुये तिन अपने बन्धुओंसे हँसताहुआ यह प्रतिवचन बोला १० जैसे भयानक पराक्रमवाले तुम मुझको मानतेहो तैसे मुझ को नहीं जानना चाहिये क्योंकि मैं तो तुम्हारा सजातीयबन्धु हूं ११ व जो तुम अवश्य सुनना चाहते हो तो कोई कालतक चुप रहो फिर तुम मुझको सुनलेवोगे और तत्त्व से देखलेवोगे १२ व जो यदि देवतासरीखी कांतिवाला मैं तुम्हारे सराहने लायक हूं तो पूछनेसे क्याहै यही मेरा अनुग्रह है १३ व ऐसे जब वसुदेव के पुत्र श्रीकृष्णने कहा तब सब गोप मौन धारणकिये दिशा २ में चलेगये १४ व फिर वह श्रीकृष्ण चन्द्रमाके नवीन यौवनको देखके और शरदृतुकी रमणीक रात्रिको देख फिर रतिकरने को मनकरता भया १५ व कभी वह पराक्रमवाला श्रीकृष्ण गोबर की रीतिसे युक्त व्रज की गलियों में अति मदवाले बैलों का युद्ध करादेताहै १६ व कभी अत्यन्त बलवाले गोपालों का युद्धकराता भया और कभी वह शूरवीर वनमें ग्राहरूपीनक्र गौओं को पकड़ताभया १७ इसप्रकार अनेक क्रीड़ा करताभया और कालको जाननेवाला वह श्रीकृष्ण कभी गोपोंकी जवान कन्याओंको रात्रिमें मानताके किशोर अवस्था दिखाताहुआ तिन्होंके संग रमण करताभया १८ और वे गोपोंकी नारी कान्तिवाले तिसके मुखको नेत्रोंसे पान करतीभई और आकाशमें चन्द्रमाको देखै ऐसे १९ व हरितालके समान पीले वस्त्रोंवाला और पसीने वस्त्रों वाला वह

श्रीकृष्ण उत्तम कांतिवाला दीखनाभया २० और वह गोविन्द अच्छीतरह बाजू-
बंद बांधेहुये और विचित्रवनमाला पहिनेहुये शोभावाले होतेभये और व्रजको
शोभितकरते भये २१ और तब गोपोंकी कन्या तिसको दामोदर ऐसा नामलेके
बोलतीभई और तिसके विचित्रव्रज में देखके और विचित्र भाषण देखके २२
वे गोपिया तिस कृष्णको मोधी चूंचियों करके और जाघों करके पीड़ित करती
भई और नेत्रों को भ्रमाकरके अपने अपने मुखों से देखती भई २३ और वे
गोपों की कन्या भाइयों करके पिताओं करके और माताओं करके वर्जी हुई
रात्रीमें विपयके प्रियकेवास्ते श्रीकृष्ण को ढूढतीभई २४ व वे सब गोपिया पङ्क्ति
बनाके व जोड़ाबनाये हुये व श्रीकृष्ण के चरित्र को गावतीहुई आपसमें रमण
करतीभई २५ व कृष्णकी लीलाके अनुसार लीला करनेवाली और कृष्णमेंही
स्थापित नेत्रों को करेहुये व कृष्णकी गति के समान गमन करनेवाली ऐसे वे
जवान गोपियां २६ वनों में हथेली बजावतीहुई व कईक कूदतीहुई व्रजकीनारी
कृष्णके चरित्रको प्राप्त होतीभई २७ व आनंदितहुई व क्रीड़ा करतीहुई वे गो-
पिया तिस कृष्ण के नृत्यको व गीतको व सस्मित देखने को आपस में करने
लगीं २८ व वे गोपिया तिस कृष्णकेभावको गातीहुई व दामोदर में तत्परहुई
व्रजमें प्राप्त होके सुखसे विचरने लगीं २९ व गोबरकी किरसों की धूलसे भरेहुये
अंगवाली वे गोपिया कृष्णको वरतीभई व जैसे मदवाले हस्ती के संग हथिनी
रमण किया करती हैं तैसे ३० श्रीकृष्ण के संग वे गोपिया रमणकरती भई व
रात्री के भावोंसे फूलेहुये नेत्रों से हँसतेहुये मुखवाली व काले मृग सरीखे नेत्रों
वाली ऐसी वे गोपियां श्रीकृष्णको नेत्रों के द्वारा पान करके तृप्त होतीभई ३१
व कमल सरीखी कांतिवाले श्रीकृष्ण के मुखको गोपिया भोगके अन्तर्गत हुई
रात्रि में रतिकी लालसामें पीवती भई ३२ व जब वे हाहा ऐसाशब्द करती तब
समझानेकी वाणी श्रीकृष्णकी कहीको ग्रहण करतीभई ३३ व तिन गोपियों की
मीढ़ियों की बालरतिकी श्रांतिसे ढीले होहोकर कुचाओं के ऊपर अच्छे प्रकार
गिरतेभये ३४ और ऐसे गोपियों के मंडलसे युक्त वह श्रीकृष्ण शरदऋतु की
चांदनी रात्रियों में गोपियों के संग रमण करताभया ३५ ॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशपर्व्वणिविष्णुपर्व्वणिभाषायांहल्लीसकक्रीडनेसप्तसप्ततितमोऽध्यायः ७७ ॥

---

# अठहत्तरवां अध्याय॥

वैशम्पायनजी कहते हैं किसी एक समय श्रीकृष्ण सन्ध्याके प्रदोष समय रमण कररहे थे तब गौवों के ठान में त्रास करताहुआ अरिष्ट नामवाला दैत्य आताभया और बुझाहुआ अग्निका कोइला और मेघ के समान कान्तिवाला और पैने सींगोंवाला और सूर्य के समान नेत्रोंवाला और पैने खुरोंवाला ऐसा कालरूप वह दैत्य दूसरे कालकी तरह मालूम होताभया १।२ और जीभसे नेत्र और ओष्ठोंको वारम्बार चाटताहुआ और गर्वितरूप पूंछवाला उग्रकायवाला ३ और ज्यादे प्रमाणवाला और गोबर मूत्रसे भराहुआ अगवाला और गौओंको अति कँपानेवाला ४ और महाकटि, भारीमुख, बड़ापेट, भारे गोड़े ऐसे रूपको धारण किये लंबे सींगवाला और लम्बी कण्ठकी खाल लटकतीहुई ५ और गौवों पै चढ़नेमें चपल और वज्रसे चिह्नित मुखवाला और युद्ध करनेकी तरह सींगों को उठायेहुये और बैलोंको मारनेवाला ६ ऐसा वह अरिष्टनामवाला दैत्य गौवों का अरिष्टरूप आकृतिवाला गौवोंके ठानोंमें भाजताहुआ ७ और गौवों के सग ऋतुके विना भोगकरके गर्भ गिराताहुआ ऐसे वह चपल दैत्य तहां विचरनेलगा ८ और सींगों से प्रहार करताहुआ और भयंकर और गौवों में दुर्दम ऐसा वह दैत्य युद्ध के विना गौवों के ठानमें कभी भी नहीं प्रसन्न होताभया ९ सो वह मदोत्कट दैत्य गौवों को निरन्तर बाधा देताहुआ बछड़े और बैलों से रहित गौवों के ठानों को करनेलगा १० किसी समय कृष्ण के समीप स्थितहुई गौवोंको भयदायक मार्गसे स्थितहुआ वह दुष्टात्मा त्रासदेनेलगा ११ और इन्द्रके वज्रसे मेघगर्जनकी तरह शब्द करनेलगा तब तिस महाकायवाले और शब्द करतेहुये वृषभ को आवते देख १२ श्रीकृष्ण महाराज हाथ की तालके शब्द से निवारण करतेहुये और सिंहसरीखे शब्दों से गोदतेहुये तिसकेसन्मुख गाजे १३ फिर वह गोवृष श्रीकृष्ण को देख प्रसन्नहो के पूंछ को खड़ीकरके और नाक के शब्दसे रोष कियेहुये युद्धकी इच्छाकरके गर्जताभया १४ पश्चात् वृषगर्वा और दुष्टात्माको आते श्रीकृष्ण देखके तिसजगहसे नहीं चलतेभये और पर्वत की तरह अचल खड़ेहोगये १५ फिर वह वृषभ श्रीकृष्णकी कुक्षि विषे दृष्टिदेनेलगा और सुखसे ध्यानकी तरह पड़ताभया और कृष्णकी मृत्युकी इच्छा करके फिर

जल्द कृष्णके ऊपर गिरनेलगा १६।१७ पश्चात् गिरतेहुये तिसदुर्धरदैत्यको भगवान् डाटनेलगे और श्रीकृष्ण भगवान् काले अञ्जनके समान तिस वृषभके प्रति वृषभसरीखाही पराक्रम करनेलगे १८ फिर वह महावृषभ रूपदैत्य श्रीकृष्ण से पकड़ाहुआ मुखसे झाग गेरनेलगा और भयानक शब्द करनेलगा १६ और वे दोनों कृष्ण और वृषभ युद्ध करतेहुये ऐसे शोभितहोतेभये जैसे मेघसमय में मिलेहुये दोबद्दल शोभित होवैं तैसे २० और पश्चात तिसदैत्यका अभिमान व बलको खण्डित करके श्रीकृष्ण भगवान् तिसके पैरोंको सींगों के बीचमें करके और तिस अरिष्ट नामवाले दैत्यके कण्ठको पीडित करतेभये २१ और फिर तिसके बायेंसींगको धर्मराजके दंडकी तरह उखाड़तेभये फिर वहीसींग तिसकेमुख में देके तिस वृषभको मारते भये २२ फिर टूटाहुआ सींगवाला और फटाहुआ मुखवाला और फटाहुआ कन्धावाला ऐसा तिस दैत्य से ऐसे रुधिर निकलता भया कि जैसे मेघसे जलकीधारा २३ और जब गोविंदने वहवृषभदानव हनन किया तब सब जीव साधुसाधु ऐसे कहनेलगे २४ और तिसके कर्मकी प्रशंसा करनेलगे और वे उपेंद्रभगवान् तिस दैत्यको मारके चन्द्रमा से प्रकाशित रात्रि विषे कमलसरीखी कान्तिवाले नेत्रों से फिर रमणकरते भये २५ और वे सब गोवृत्तिवाले गोपाल कमलसरीखे नेत्रोंवाले तिस कृष्णसे प्रसन्नहोके उपासना करनेलगे जैसे स्वर्ग में इन्द्रकी देवता उपासना करते हैं तैसे २६॥

इतिश्रीमहाभारतेहरिवंशपर्व्वान्तर्गतविष्णुपर्व्वभाषायामरिष्टवधेअष्टसप्ततितमोऽध्यायः ७८॥

# उन्नासीवां अध्याय॥

वैशम्पायनजी कहनेलगे कृष्णको व्रज में प्राप्तसुनके और अग्निकी तरह बढ़ताहुआ सुनके शंका करताहुआ कंस उद्वेगको प्राप्तहोताभया और तिससे भयकरनेलगा १ और जब पूतना मारदी और कालीनाग जीतलिया व धेनुक दैत्य मारदिया और प्रलम्बका नाशकरदिया २ और गोवर्द्धन पर्व्वत उठालिया और इन्द्रकी शिक्षा निष्फलकरदई और गौवों विषे आनंदताहुआ ३ अरिष्टदैत्य इच्छितकर्म से मारदिया व तिसके मारनेसे सबगोप प्रसन्नहोगये और महाभय और विनाशकंसको नजदीक दीखनेलगा ४ व यमलार्जुन वृक्षोंका उखाड़ना और शकटपटकदिया ऐसे तिस कृष्णके वह कंस अचिन्त्य कर्म सुनके व बढ़ने

